प्रकार है। बौद्ध, जैन जैसी परम्पराएँ भिक्षु या श्रमण परम्परामें सम्मिलित हैं। यद्यपि भिक्षु या श्रमण गृहस्थोंके अवलम्बनसे ही धर्म या विद्याका संरक्षण, संवर्धन करते हैं तो भी उनका निजी जीवन और उद्देश अपरिग्रहके सिद्धान्त पर अवलम्बित है—उनका कोई निजी पुत्र-परिवार आदि नहीं होता। अतएव उनके द्वारा किया जानेवाला या संरक्षण पानेवाला ग्रन्थसंग्रह सांघिक मालिकीका रहा है और आज भी है। किसी बौद्ध विहार या किसी जैन संस्थामें किसी एक आचार्य या विद्वान्का प्राधान्य कभी रहा भी हो तब भी उसके आश्रममें बने या संरक्षित ज्ञानभाण्डार तत्त्वतः संघकी मालिकीका ही रहता है या माना जाता है।

सामान्य रूपसे हम यही जानते हैं कि इस देशमें बौद्ध विहार न होनेसे बौद्ध संघके भाण्डार भी नहीं हैं, परन्तु वस्तुस्थिति जुदा है। यहांके पुराने बौद्ध विहारोंके छोटे-बड़े अनेक पुस्तक-संग्रह कुछ उस रूपमें और कुछ नया रूप लेकर भारतके पड़ौसी अनेक देशोंमें गए। नेपाल, तिब्बत, चीन, सीलोन, बर्मा आदि अनेक देशोंमें पुराने बौद्ध शास्त्रसंग्रह आज भी सुलभ है।

जैन-परम्पराके भिक्षु भारतके बाहर नहीं गए। इसलिए उनके शास्त्रसग्रह भी मुख्यतया भारतमें ही रहे। शायद भारतका ऐसा कोई भाग नहीं जहाँ जैन पुस्तक-संग्रह थोड़े-बहुत प्रमाणमें न मिले। दूर दक्षिणमें कर्णाटक, आन्ध्र, तामिल आदि प्रदेशोंसे लेकर उत्तरके पंजाब, युक्तप्रदेश तक और पूर्वके बंगाल, बिहारसे लेकर पश्चिमके कच्छ, सौराष्ट्र तक जैन भाण्डार आज भी देखे जाते हैं, फिर भले ही कहीं वे नाममात्रके हों। ये सब भाण्डार मूलमें सांघिक मालिकीकी हैसियतसे ही स्थापित हुए हैं। सांघिक मालिकीके भाण्डारोंका मुख्य लाभ यह है कि उनकी वृद्धि, सरक्षण आदि कार्योंमें सारा संघ भाग लेता है और संघके जुदे जुदे दर्जेके अनुयायी गृहस्थ धनी उसमें अपना भक्तिपूर्वक साथ देते हैं, जिससे भाण्डारोंकी शास्त्रसमृद्धि बहुत बढ़ जाती है और उसकी रक्षा भी ठीक ठीक होने पाती है। यही कारण है कि बीचके अन्धाधुन्धीके समय सैकड़ों विघ्न-बाधाओंके होते हुए भी हज़ारोंकी संख्यामें पुराने भाण्डार सुरक्षित रहे और पुराने भाण्डारोंकी काया पर नए भाण्डारोंकी स्थापना तथा वृद्धि होती रही, जो परम्परा आज तक चालू रही।

इस विषयमें दो-एक ऐतिहासिक उदाहरण काफ़ी हैं। जब पाटन, खम्भात आदि स्थानोंमें कुछ उत्पात देखा तो आचार्योंने बहुमूल्य शास्त्रसम्पत्ति जेसलमेर आदि जैसे दूरवर्ती सुरक्षित स्थानोंमें स्थानान्तरित की। इससे उलटा, जहाँ ऐसे उत्पातका सम्भव न था वहाँ पुराने संग्रह वैसे ही चालू रहे, जैसे कि कर्णाटकके दिगम्बर भाण्डार।

यों तो वैदिक, बौद्ध आदि परम्पराओंके ग्रन्थोंके साथ मेरा वही भाव व सम्बन्ध है जैसा जैन-परम्पराके शास्त्र-संग्रहोंके साथ, तो भी मेरे कार्यका मुख्य सम्बन्ध परिस्थितिकी दृष्टिसे जैन भाण्डारोंके साथ रहा है। इससे मैं उन्हींके अनुभव पर यहाँ विचार प्रस्तुत करता हूँ। भारतमें कमसे

कम पाँच सौ शहर, गाँव, क़सबे आदि स्थान होंगे जहाँ जैन शास्त्रसंग्रह पाया जाता है। पाँच सौकी संख्या – यह तो स्थानोंकी संख्या है, भाण्डारोंकी नहीं। भाण्डार तो किसी एक शहर, एक क़सबे या एक गाँवमें पन्द्रह-बीससे लेकर दो-पाँच तक पाए जाते हैं। पाटनमें बीससे अधिक भाण्डार हैं तो अहमदाबाद, सूरत, बीकानेर आदि स्थानोंमें भी दस दस, पन्द्रह पन्द्रहके आसपास होंगे। भाण्डारका क़द भी सबका एकसा नहीं। किसी किसी भाण्डारमें पचीस हज़ार तक ग्रन्थ है, तो किसी किसीमें दो सौ, पाँच सौ भी हैं। भाण्डारोंका महत्त्व जुदी जुदी दृष्टिसे आंका जाता है – किसीमें ग्रन्थराशि विपुल है तो विषय-वैविध्य कम है; किसीमें विषय-वैविध्य बहुत अधिक है तो अपेक्षाकृत प्राचीनत्व कम है; किसीमें प्राचीनता बहुत अधिक है; किसीमें जैनेतर बौद्ध, वैदिक जैसी परम्पराओंके महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ शुद्ध रूपमें संगृहीत हैं तो किसीमें थोड़े भी ग्रन्थ ऐसे हैं जो उस भाण्डारके सिवाय दुनियाके किसी भागमें अभी तक प्राप्त नहीं है, ख़ासकर ऐसे ग्रन्थ बौद्ध-परम्पराके हैं; किसीमें संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, प्राचीन गुजराती, राजस्थानी, हिन्दी, फ़ारसी आदि भाषा–वैविध्यकी दृष्टिसे ग्रन्थराशिका महत्त्व है तो किसी किसीमें पुराने ताड़पत्र और चित्रसमृद्धिका महत्त्व है।

सौराष्ट्र, गुजरात और राजस्थानके जुदे जुदे स्थानोंमें मै रहा हूँ और भ्रमण भी किया है। मैंने लगभग चालीस स्थानोंके सब भाण्डार देखे है और लगभग पचास भाण्डारोंमें तो प्रत्यक्ष बैठकर काम किया है। इतने परिमित अनुभवसे भी जो साधन-सामग्री ज्ञात एवं हस्तगत हुई है उसके आधार पर मै कह सकता हूँ कि वैदिक, बौद्ध एवं जैन परम्पराके प्राचीन तथा मध्ययुगीन शास्त्रोंके संशोधन आदिमें जिन्हें रस है उनके लिये अपरिमित सामग्री उपलब्ध है।

श्वेताम्बर, दिगम्बर, स्थानकवासी और तेरहपंथी—इन चार फिरकोंके आश्रित जैन भाण्डार है। यों तो मैं उक्त सब फिरकोंके भाण्डारोंसे थोड़ा बहुत परिचित हूँ तो भी मेरा सबसे अधिक परिचय तथा प्रत्यक्ष सम्बन्ध श्वेताम्बर परम्पराके भाण्डारोंसे ही रहा है। मेरा खयाल है कि विषय तथा भाषाके वैविध्यकी दृष्टिसे, ग्रन्थसख्याकी दृष्टिसे, प्राचीनताकी दृष्टिसे, ग्रन्थोंके क़द, प्रकार, अलंकरण आदिकी दृष्टिसे तथा अलभ्य, दुर्लभ्य और सुलभ परन्तु शुद्ध ऐसे बौद्ध, वैदिक जैसी जैनेतर परम्पराओंके बहुमूल्य विविध विषयक ग्रन्थोंके संग्रहकी दृष्टिसे श्वेताम्बर परम्पराके अनेक भाण्डार इतने महत्त्वके हैं जितने महत्त्वके अन्य स्थानोंके नहीं।

माध्यमकी दृष्टिसे मेरे देखनेमें आए ग्रन्थोंके तीन प्रकार हैं – ताड़पत्र, कागज़ और कपड़ा। ताड़पत्रके ग्रन्थ विक्रमकी नवीं शतीसे लेकर सोलहवीं शती तकके मिलते हैं। कागज़के ग्रन्थ जैन भाण्डारोंमें विक्रमकी तेरहवीं शतीके प्रारम्भसे अभी तकके मौजूद हैं। यद्यपि मध्य एशियाके यारकन्द शहरसे दक्षिणकी ओर ६० मील पर कुगियर स्थानसे प्राप्त कागज़के चार ग्रन्थ लगभग ई. स. की पाँचवी शतीके माने जाते हैं, परन्तु इतना पुराना कोई ताड़पत्रीय या कागज़ी ग्रन्थ अभीतक जैन

भाण्डारोंमें से नहीं मिला। परन्तु इसका अर्थ इतना ही है कि पूर्वकालमें लिखे गए ग्रन्थ जैसे जैसे बूढ़े हुए – नाशाभिमुख हुए – वैसे वैसे उनके उपरसे नई नई नकलें होती गईं और नए रचे जानेवाले ग्रन्थ भी लिखे जाने लगे। इस तरह हमारे सामने जो ग्रन्थ-सामग्री मौजूद है उसमें मेरी दृष्टिसे, विक्रमकी पूर्व शताब्दियोंसे लेकर नवीं शताब्दी तकके ग्रन्थोंका अवतरण हैं और नवीं शताब्दीके बाद नए रचे गए ग्रन्थोंका भी समावेश है।

मेरे देखे हुए ग्रन्थोंमें ताड़पत्रीय ग्रन्थोंकी संख्या लगभग ३,००० (तीन हज़ार) जितनी और कागज़के ग्रन्थोंकी संख्या तो दो लाखसे कहीं अधिक है। यह कहने की ज़रूरत नहीं कि इसमें सब जैन फ़िरक़ोंके सब भाण्डारोंके ग्रन्थोंकी संख्या अभिप्रेत नहीं है, वह संख्या तो दस-पन्द्रह लाखसे भी कहीं बढ जायगी।

जुदी जुदी अपेक्षासे भाण्डारोंका वर्गीकरण नीचे लिखे अनुसार किया जा सकता है। इतना ध्यानमें रहे कि यह वर्गीकरण स्थूल है।

प्राचीनताकी दृष्टिसे तथा चित्रपट्टिका एवं अन्य चित्रसमृद्धिकी दृष्टिसे और संशोधित तथा शुद्ध किए हुए आगमिक साहित्यकी एवं तार्किक, दार्शनिक साहित्यकी दृष्टिसे – जिसमें जैन परम्पराके अतिरिक्त वैदिक और बौद्ध परम्पराओंका भी समावेश होता है – पाटन, खम्भात और जेसलमेरके ताड़पत्रीय संग्रह प्रथम आते हैं। इनमेंसे जेसलमेरका खरतर-आचार्य श्री जिनभद्रसूरि संस्थापित ताड़पत्रीय भाण्डार प्रथम ध्यान खींचता है। नवीं शताब्दीवाला ताड़पत्रीय ग्रन्थ विशेषावश्यक महाभाष्य जो लिपि, भाषा और विषयकी दृष्टिसे महत्त्व रखता है वह पहले पहल इसी संग्रहमें से मिला है। इस संग्रहमें जितनी और जैसी प्राचीन चित्रपट्टिकाएँ तथा इतर पुरानी चित्र-समृद्धि है उतनी पुरानी और वैसी किसी एक भाण्डारमें लभ्य नहीं। इसी ताड़पत्रीय संग्रहमें जो आगमिक ग्रन्थ हैं वे बहुधा संशोधित और शुद्ध किए हुए हैं। वैदिक परम्पराके विशेष शुद्ध और महत्त्वके कुछ ग्रन्थ ऐसे हैं जो इस संग्रहमें है। इसमें सांख्यकारिका परका गौडपाद-भाष्य तथा इतर वृत्तियाँ हैं। योगसूत्रके ऊपरकी व्यासभाष्य सहित तत्त्ववैशारदी टीका है। गीताका शांकरभाष्य और श्रीहर्षका खण्डनखण्डखाद्य है। वैशेषिक और न्यायदर्शनके भाष्य और उनके उपरकी क्रमिक उदयनाचार्य तककी सब टीकाएँ मौजूद हैं। न्यायसूत्र उपरका भाष्य, उसका वार्तिक, वार्तिक परकी तात्पर्यटीका और तात्पर्यटीका पर तात्पर्यपरिशुद्धि तथा इन पाँचों ग्रन्थोंके उपर विषमपद-विवरणरूप 'पंचप्रस्थान' नामक एक अपूर्व ग्रन्थ इसी संग्रहमें है। बौद्ध परम्पराके महत्त्वपूर्ण तर्क-ग्रन्थोंमेंसे सटीक सटिप्पण न्यायबिन्दु तथा सटीक सटिप्पण तत्त्वसंग्रह जैसे कई ग्रन्थ हैं। यहाँ एक वस्तुकी ओर मैं ख़ास निर्देश करना चाहता हूँ जो संशोधकोंके लिये उपयोगी है। अपभ्रंश भाषाके कई अप्रकाशित तथा अन्यत्र अप्राप्य ऐसे बारहवीं शतीके बड़े बड़े कथा-ग्रंथ इस भाण्डारमें हैं,

जैसे कि विलासवईकहा, अरिट्ठनेमिचरिउ इत्यादि। इसी तरह छन्द विषयक कई ग्रन्थ है जिनकी नक़लें पुरातत्त्वकोविद श्री जिनविजयजीने जेसलमेरमें जाकर कराई थी। उन्हीं नक़लोंके आधार पर प्रोफ़ेसर वेलिनकरने उनका प्रकाशन किया है।

खम्भातके श्रीशान्तिनाथ ताड़पत्रीय ग्रन्थभाण्डारकी दो-एक विशेषताएँ ये हैं। उसमें चित्र-समृद्धि तो है ही, पर गुजरातके सुप्रसिद्ध मंत्री और विद्वान् वस्तुपालकी स्वहस्तलिखित धर्माभ्युदय-महाकाव्यकी प्रति है। पाटनके तीन ताड़पत्रीय संग्रहोंकी अनेक विशेषताएँ हैं। उनमेंसे एक तो यह है कि वहींसे धर्मकीर्तिका हेतुबिन्दु अर्चटकी टीकावाला प्राप्त हुआ, जो अभीतक मूल संस्कृतमें कहींसे नहीं मिला। जयराशिका तत्त्वोपप्लव जिसका अन्यत्र कोई पता नहीं वह भी यहींसे मिला।

कागज़-ग्रन्थके अनेक भाण्डारोंमेंसे चार-पाँचका निर्देश ही यहाँ पर्याप्त होगा। पाटनगत तपागच्छका भाण्डार गुजराती, राजस्थानी, हिन्दी और फारसी भाषाके विविध विषयक सैकड़ो ग्रन्थोंसे समृद्ध है, जिसमें 'आगमडम्बर' नाटक भी है, जो अन्यत्र दुर्लभ है। पाटनगत भाभाके पाडेका भाण्डार भी कई दृष्टिसे महत्त्वका है। अभी अभी उसीमेंसे छठी-सातवीं शतीके बौद्ध तार्किक आचार्य श्री धर्मकीर्तिके सुप्रसिद्ध 'प्रमाणवार्तिक' ग्रन्थकी स्वोपज्ञ वृत्ति मिली है जो तिब्बतसे भी आजतक प्राप्त नहीं हुई। खम्भातस्थित जैनशालाका भाण्डार भी महत्त्व रखता है। उसीमें वि. सं. १२३४ की लिखी जिनेश्वरीय 'कथाकोश'की प्रति है। जैन भाण्डारोंमें पाई जानेवाली काग़जकी पोथियोंमें यह सबसे पुरानी है। आठ सौ वर्षके बाद आज भी उसके कागज़की स्थिति अच्छी है। उपाध्याय श्री यशोविजयजीके स्वहस्त-लिखित कई ग्रन्थ, जैसे कि विषयतावाद, स्तोत्रसग्रह आदि, उसी भाण्डारसे अभी अभी मुझे मिले हैं। जेसलमेरके एक कागज़के भाण्डारमें न्याय और वैशेषिक दर्शनके सूत्र, भाष्य, टीका, अनुटीका आदिका पूरा सेट बहुत शुद्ध रूपमें तथा सटिप्पण विद्यमान है, जो वि. स. १२७९में लिखा गया है। अहमदावादके केवल दो भाण्डारोंका ही मै निर्देश करता हूँ। पगथियाके उपाश्रयके संग्रहमेंसे उपाध्याय श्री यशोविजयजीके स्वहस्तलिखित प्रमेयमाला तथा वीतरागस्तोत्र अष्टम प्रकाशकी व्याख्या—ये दो ग्रन्थ अभी अभी आचार्य श्री विजयमनोहर-सूरिजी द्वारा मिले हैं। बादशाह जहाँगीर द्वारा सम्मानित विद्वान् भानुचन्द्र और सिद्धिचन्द्र रचित कई ग्रन्थ इसी संग्रहमें हैं, जैसे कि नैषधकी तथा वासवदत्ताकी टीका आदि। देवशा के पाडेका सग्रह भी महत्त्वका है। इसमें भी भानुचन्द्र, सिद्धिचन्द्रके अनेक ग्रन्थ सुने गए हैं।

कपड़े पर पत्राकारमें लिखा अभी तक एक ही ग्रन्थ मिला है, जो पाटनगत श्रीसंघके भाण्डारका है। यों तो रोल—टिप्पनेके आकारके कपड़े पर लिखे हुए कई ग्रन्थ मिले है, पर पत्रा-कार लिखित यह एक ही ग्रन्थ है।

सोने-चाँदीकी स्याहीसे बने तथा अनेक रंगवाले सैकड़ो नानाविध चित्र जैसे ताड़पत्रीय

ग्रन्थों पर मिलते हैं वैसे ही कागज़के ग्रन्थों पर भी हैं। इसी तरह कागज़ तथा कपड़े पर आलिखित अलंकारखचित विज्ञप्तिपत्र, चित्रपट भी बहुतायतसे मिलते हैं। पाठे (पढ़ते समय पन्ने रखने तथा प्रताकार ग्रन्थ बाँधनेके लिये जो दोनो ओर गत्ते रखे जाते हैं – पुट्ठे), डिब्बे आदि भी सचित्र तथा विविध आकारके प्राप्त होते हैं। डिब्बोंकी एक खूबी यह भी है कि उनमेंसे कोई चर्मजटित हैं, कोई वस्त्र जटित है तो कोई कागज़से मढ़े हुए हैं। जैसी आजकलकी छपी हुई पुस्तकोंकी जिल्दों पर रचनाएँ देखी जाती हैं वैसी इन डिब्बों पर भी ठप्पोंसे - साँचोंसे ढाली हुई अनेक तरहकी रंग-बिरंगी रचनाएँ हैं।

ऊपर जो परिचय दिया गया है वह मात्र दिग्दर्शन है जिससे प्रस्तुत प्रदर्शनीमें उपस्थित की हुई नानाविध सामग्रीकी पूर्वभूमिका ध्यानमें आ सके। यहाँ जो सामग्री रखी गई है वह उपर्युक्त भाण्डारोंमेंसे नमूनेके तौर पर थोड़ी थोड़ी एकत्र की है। जिन भाण्डारोंका मैंने ऊपर निर्देश नहीं किया उनमेंसे भी ध्यान खींचे ऐसी अनेक कृतियाँ प्रदर्शिनीमें लाई गई हैं, जो उस उस कृतिके परिचायक कार्ड आदि पर निर्दिष्ट हैं।

ताड़पत्र, कागज, कपड़ा आदि पर किन साधनोंसे किस किस तरह लिखा जाता था?, ताड़पत्र तथा कागज़ कहाँ कहाँसे आते थे?, वे कैसे लिखने लायक बनाए जाते थे?, सोने, चाँदीकी स्याही तथा इतर रंग कैसे तैयार किए जाते थे?, चित्रकी तूलिका आदि कैसे होते थे? इत्यादि बातोंका यहाँ तो मैं संक्षेपमें ही निर्देश करूँगा। बाकी, इस बारेमें मैंने अन्यत्र विस्तारसे लिखा है।

## लेखन विषयक सामग्री

**ताड़पत्र और कागज़** — ज्ञानसंग्रह लिखवानेके लिये भिन्न भिन्न प्रकारके अच्छेसे अच्छे ताड़पत्र और कागज़ अपने देशके विभिन्न भागोंमें से मंगाए जाते थे। ताड़पत्र मलबार आदि स्थानोंमें से आते थे। पाटन और खम्भातके ज्ञानभाण्डारोंमें से इस बारेके पन्द्रहवीं शतीके अन्तके समयके उल्लेख उपलब्ध होते हैं। वे इस प्रकार है :—

॥ सं १४८९ वर्षे ज्ये० वदि। पत्र ३५४ मलबारनां ॥ वर्य पृथुल संचयः ॥ श्री ॥

पाटनके भाण्डारमें से भी इसीसे मिलता-जुलता उल्लेख मिला था। उसमें तो एक पन्नेकी कीमत भी दी गई थी। यद्यपि वह पन्ना आज अस्तव्यस्त हो गया है फिर भी उसमें आए हुए उल्लेखके स्मरणके आधार पर एक पन्ना छह आनेका आया था। ग्रन्थ लिखनेके लिये जिस तरह ताड़पत्र मलबार जैसे सुदूरवर्ती देशसे मंगाए जाते थे, उसी तरह अच्छी जातके कागज़ काश्मीर और दक्षिण जैसे दूरके देशोंसे मंगाए जाते थे। गुजरातमें अहमदाबाद, खम्भात, सूरत आदि अनेक स्थानोंमें अच्छे और मजबूत कागज़ बनते थे। इधरके व्यापारी अभी तक अपनी वहियोंके लिये इन्हीं स्थानोंके कागज़का उपयोग करते रहे हैं। शास्त्र लिखनेके लिये सूरत से कागज़ मंगानेका एक उल्लेख संस्कृत पद्यमें मिलता है। वह पद्य इस प्रकार है :—

"सूरात्पुरतः कोरकपत्राण्यादाय चेतसो भक्त्या ।
लिखिता प्रतिः प्रशस्ता प्रयत्नतः कनकसोमेन ॥"

इसका सारांश यह है कि सूरत शहरसे कोरे कागज़ ला करके हार्दिक भक्तिसे कनकसोम नामक मुनिने प्रयत्नपूर्वक यह प्रति लिखी है।

ताड़पत्रमें मोटी-पतली, कोमल-रूक्ष, लम्बी-छोटी, चौड़ी-सँकरी आदि अनेक प्रकारकी जातें थीं। इसी प्रकार कागज़ोमें भी मोटी-पतली, सफेद—साँवलापन ली हुई, कोमल-रूक्ष, चिकनी-सादी आदि अनेक जातें थीं। इनमें से शास्त्रलेखनके लिये, जहाँ तक हो सकता था वहाँ तक, अच्छे से अच्छे ताड़पत्र और कागज़की पसंदगी की जाती थी। कागज़की अनेक जातोमें से कुछ ऐसे भी कागज़ आते थे जो आजकलके कार्डके जैसे मोटे होनेके साथ ही साथ मजबूत भी होते थे। कुछ ऐसे भी कागज़ थे जो आजके पतले बटरपेपर की अपेक्षा भी कहीं अधिक महीन होते थे। इन महीन कागज़ोंकी एक यह विशेषता थी कि उस पर लिखा हुआ दूसरी ओर फैलता नहीं था। ऊपर जिसका उल्लेख किया गया है वैसे वारीक और मोटे कागज़ोके ऊपर लिखी हुई ढेरकी ढेर पुस्तकें इस समय भी हमारे ज्ञानभाण्डारोंमें विद्यमान है। इसके अतिरिक्त, हमारे इन ज्ञानभाण्डारोंका यदि पृथक्करण किया जाय तो, प्राचीन समयमें हमारे देशमें बननेवाले कागज़ोंकी विविध जातें हमारे देखनेमें आएँगी। ऊपर कही हुई कागज़की जातोमें से कुछ ऐसी भी जातें है जो चार सौ, पाँच सौ वर्ष वीतने पर भी धुंधली नहीं पड़ी है। यदि इन ग्रन्थोंको हम देखें तो हमें ऐसा ही मालूम होगा कि मानो ये नई पोथियाँ हैं।

**स्याही**—ताड़पत्र और कागज़के ऊपर लिखनेकी स्याहियाँ भी ख़ास विशेषप्रकारकी वनती थीं। यद्यपि आजकल भी ताड़पत्र पर लिखनेकी स्याहीकी बनावटके तरीकोंके विविध उल्लेख मिलते हैं, फिर भी उसका सच्चा तरीका, पन्द्रहवीं शतीके उत्तरार्द्धमें लेखनके वाहनके रूपमें कागज़की ओर लोगोंका ध्यान सविशेष आकर्षित होने पर, बहुत जल्दी विस्मृत हो गया। इस बातका अनुमान हम पन्द्रहवीं शतीके उत्तरार्द्धमें लिखी गई अनेक ताड़पत्रीय पोथियोंके उखड़े हुए अक्षरोंको देखकर कर सकते हैं। पन्द्रहवीं शतीके पूर्वार्द्धमें लिखी हुई ताड़पत्रकी पोथियोंकी स्याहीकी चमक और उसी शतीके उत्तरार्द्धमें लिखी हुई ताड़पत्रकी पोथियोंकी स्याहीकी चमकमें हम ज़मीन-आसमानका फर्क देख सकते हैं। अलबत्ता, पन्द्रहवीं शतीके अन्तमें धरणा शाह आदिने लिखवाई हुई ताड़पत्रीय ग्रन्थोकी स्याही कुछ ठीक है, फिर भी उसी शतीके पूर्वार्द्धमें लिखी गई पोथियोंकी स्याहीके साथ उसकी तुलना नहीं की जा सकती। कागज़के ऊपर लिखनेकी स्याहीका ख़ास प्रकार आज भी जैसेका तैसा सुरक्षित रहा है अर्थात् यह स्याही चिरकाल तक टिकी रहती है और ग्रन्थको नहीं बिगाड़ती।

**रंग**—जिस तरह ग्रन्थोंके लेखन आदिके लिये काली, लाल, सुनहरी, रूपहरी आदि

स्याहियाँ बनाई जाती थीं उसी तरह ग्रन्थ आदिमें वर्णित विषयके अनुरूप विविध प्रकारके चित्रोंके आलेखनके लिये अनेक प्रकारके रंगोकी अनिवार्य आवश्यकता होती थी। ये रंग विविध खनिज और वनस्पति आदि पदार्थ तथा उनके मिश्रणमेंसे सुन्दर रूपसे बनाए जाते थे। यह बात हम हमारी आँखोके सामने आनेवाले सैकड़ो सचित्र ग्रन्थ देखनेसे समझ सकते हैं। रंगोका यह मिश्रण ऐसी सफ़ाईके साथ और ऐसे पदार्थोंका किया जाता था, जिससे वह ग्रन्थको खा न डाले और खुद भी निस्तेज और धुँधला न पड़े।

**लेखनी** — जिस तरह लिखनेके लिये द्रव द्रव्यके रूपमें स्याही आवश्यक वस्तु हैं उसी तरह लिखनेके साधन रूपसे कलम, तूलिका आदि भी आवश्यक पदार्थ हैं। यद्यपि अपनी अपनी सुविधाके अनुसार अनेक प्रकारके सरकण्डे तथा नरकटमेंसे कलमें बना ली जाती थीं, फिर भी ग्रंथ लिखनेवाले लहिए या लेखकको सतत और व्यवस्थित रूपसे लिखना पड़ता था, इसलिये ख़ास विशेष प्रकारके सरकण्डे पसंद किए जाते थे। ये सरकण्डे विशेषतः अमुक प्रकारके बांसके, काले सरकण्डे अथवा दालचीनी की लकड़ी जैसे पीले और मज़बूत नरकट अधिक पसंद किए जाते थे। इनमेंसे भी काले सरकण्डे अधिक पसन्द किए जाते थे।

इन सरकण्डोके गुण-दोषका विचार भी हमारे प्राचीन ग्रन्थोंमें किया गया है कि कलम कैसे बनानी तथा उसका कटाव कैसा होना चाहिए इत्यादि। कलमके नाप आदिके लिये भी भिन्न भिन्न प्रकारकी मान्यताएँ हमारे यहां प्रचलित है।

**मषीभाजन – दावात** — स्याही भरनेके लिये अपने यहां काँचकी, सफाईदार मिट्टीकी तथा धातु आदि अनेक प्रकारकी दावातें बनती होंगी और उनका उपयोग किया जाता होगा। परन्तु उनके आकार-प्रकार प्राचीन युगमें कैसे होंगे – यह जाननेका विशिष्ट साधन इस समय हमारे सम्मुख नहीं है। फिर भी आज हमारे सामने दो सौ, तीन सौ वर्षकी धातुकी विविध प्रकारकी दावातें विद्यमान हैं और हमार अपने ज़मानेके पुराने लेखक तथा व्यापारी स्याही भरनेके लिये जिन दावातो तथा डिब्बियोका उपयोग करते आए हैं उन परसे उनके आकार आदिके बारेमें हमें कुछ ख्याल आ सकता हैं। सामान्य रूपसे विचार करने पर ऐसा मालूम होता है कि काँच या मिट्टीकी दावातोंकी तरह टूटनेका भय न रहे इसलिए पीतल जैसी धातुकी दावातें और डिब्बियाँ ही अधिक पसंद की जाती होंगी।

**ओलिया अथवा फांटिया** — ग्रन्थ लिखते समय लिखाईकी पंक्तियाँ बराबर सीधी लिखनेके लिये ताड़पत्र आदिके ऊपर उस ज़मानेमें क्या करते होंगे यह हम नहीं जानते, परन्तु ताड़पत्रीय पुस्तकोंकी जाँच करने पर अमुक पुस्तकोके प्रत्येक पन्नेकी पहली पंक्ति स्याहीसे खींची हुई दिखाई देती है। इससे ऐसा सम्भव प्रतीत होता है कि पहली पंक्तिके अनुसार अनुमानसे सीधी लिखाई

लिखी जाती होगी। कागज़के ऊपर लिखे हुए कुछ ग्रन्थोंमें भी ऊपरकी पहली लकीर स्याहीसे खींची हुई दीख पड़ती है। इस परसे ऐसा मालूम होता है कि जबतक 'ओलिया' जैसे साधनकी शोध नहीं हुई होगी अथवा वह जबतक व्यापक नहीं हुआ होगा तबतक उपर्युक्त तरीकेसे अथवा उससे मिलते-जुलते किसी दूसरे तरीकेसे काम लिया जाता होगा। परन्तु ग्रन्थ-लेखनके लिये कागज़ व्यापक बनने पर लिखाई सरलतासे सीधी लिखी जा सके इसलिये 'ओलिया' बनानेमें आया। यह 'ओलिया' गत्ता अथवा लकड़ीकी पतली पट्टीमें समान्तर सुराख़ करके और उनमें धागा पिरोकर उसपर — धागा इधर उधर न हो जाय इसलिये—श्लेष (गोंद जैसे चिकने) द्रव्य लगाकर बनाया जाता था। इस तरीकेसे तैयार हुए ओलियेके ऊपर पन्ना रखकर एकके बाद दूसरी, इस तरह समूची पंक्ति पर उँगलीसे दबाकर लकीर खींची जाती थी। लकीर खींचनेके इस साधनको 'ओलियो' अथवा 'फाँटिया' कहते है। गुजरात और मारवाड़के लहिए आज भी इस साधनका व्यापक रूपसे उपयोग करते हैं। इस साधन द्वारा तह लगाकर खींची हुई लकीरें प्रारम्भमें आजकलके वोटरकलरकी लकीरोंवाले कागज़की लकीर जैसी दिखाई देती हैं, परन्तु पुस्तक बाँधने पर तथा तह बैठ जाने पर लिखावट स्वाभाविकसी दीख पड़ती है।

**जुजवल और प्राकार** — पन्नोंके ऊपर अथवा यंत्रपट आदिमें लकीरें खींचनेके लिये यदि कलमका उपयोग किया जाय तो उसकी बारीक नोक थोड़ी ही देरमें कूँची जैसी हो जाय। इसलिये हमारे यहाँ प्राचीन समयमें लकीरें खींचनेके लिये 'जुजवल'का प्रयोग किया जाता था। इसका अग्रभाग चिमटेकी तरह दो तरफ मोड़कर बनाया जाता है। इसलिये इसे 'जुजवळ' अथवा 'जुजबळ' कहते हैं। यह किसी-न-किसी धातुका बनाया जाता है। इसी तरह यंत्रपटादिमें गोल आकृति खींचनेके लिये प्राकार (परकाल, अं० Compass) भी बनते थे। इस प्राकारका लकीर खींचनेकी तरफका मुँह जुजवलसे मिलताजुलता होता है, जिससे गोल आकृति खींचनेके लिये उसमें स्याही ठहर सके।

**लिपि** — जैन ज्ञानभाण्डारगत शास्त्रोंकी लिपिकी पहचान कुछ विद्वान जैन लिपिके नामसे कराते है। सामान्यतः लिपिका स्वरूप प्रारम्भमें एक जैसा होने पर भी समयके प्रवाहके साथ विविध स्वभाव, विविध देश एवं लिपियोके सम्पर्क और विभिन्न परिस्थितिके कारण वह भिन्न भिन्न नामसे पहचानी जाती है। यही सिद्धान्त जैन-लिपिके बारेमें भी लागू होता है। उदाहरणार्थ, हम भारत-वर्षकी प्रचलित लिपियोको ही देखें। यद्यपि ये सब एक ही ब्राह्मी लिपिकी सहोदर लड़कियाँ है, फिर भी आज तो वे सब सौतिली लड़कियाँ जैसी बन गई है। यही बात इस समय प्रचलित हमारी

१. 'ओलिया' यह नाम सस्कृत 'आलि' अथवा 'आवलि', प्राकृत 'ओली' और गुजराती 'ओळ' शब्द परसे बना है।

देवनागरी लिपिको भी लागू होती है जो कि हिन्दी, मराठी, ब्राह्मण और जैन आदि अनेक विभागोंमें विभक्त हो गई है। जैन-लिपि भी लेखनप्रणालीके वैविध्यको लेकर यतियोंकी लिपि, खरतर गच्छकी लिपि, मारवाड़ी लेखकोंकी लिपि, गुजराती लेखकोंकी लिपि आदि अनेक विभागोंमें विभक्त है। ऐसा होने पर भी वस्तुतः यह सारा लिपिभेद लेखनप्रणालीके ही कारण पैदा हुआ है। बाकी, लिपिके मौलिक स्वरूपकी जिसे समझ है उसके लिये जैन-लिपि जैसी कोई वस्तु ही नहीं है। प्रसंगोपात्त हम यहाँ पर एक ॐकार अक्षर ही लें। जैन-लिपि और मराठी, हिन्दी आदि लिपिमें भिन्न भिन्न रूपसे दिखाई देनेवाले इस अक्षरके बारेमें यदि हम नागरी लिपिका प्राचीन स्वरूप जानते हों तो सरलतासे समझ सकते है कि सिर्फ़ अक्षरके मरोडमेंसे ही ये दो आकृतिभेद पैदा हुए हैं। वस्तुतः यह कुछ जैन या वैदिक ॐकारका भेद ही नहीं है। लिपिमाला की दृष्टिसे ऐसे तो अनेक उदाहरण हम दे सकते हैं। इसलिये यदि हम अपनी लिपिमालाके प्राचीन-अर्वाचीन स्वरूप जान लें तो लिपि-भेदकी विचारणा हमारे सामने उपस्थित ही नहीं होती। जैन ग्रन्थोंकी लिपिमें सत्रहवीं शतीके अन्त तक पृष्ठमात्रा – पडिमात्रा और अग्रमात्राका ही उपयोग अधिक प्रमाणमें हुआ है, परन्तु उसके बाद पृष्ठमात्राने ऊर्ध्वमात्राका और अग्रमात्राने अधोमात्राका स्वरूप धारण किया। इसके परिणामस्वरूप बादके ज़मानेमें लिपिका स्वरूप संक्षिप्त और छोटा हो गया।

**लेखक अथवा लहिया** — अपने यहाँ ग्रन्थ लिखनेवाले लेखक अथवा लहिए कायस्थ, ब्राह्मण आदि अनेक जातियोंके होते थे। कभी कभी तो पीढ़ी दर पीढ़ी उनका यह अविच्छिन्न व्यवसाय बना रहता था। ये लेखक जिस तरह लिख सकते थे उसी तरह प्राचीन लिपियाँ भी विश्वस्त रूपसे पढ़ सकते थे। लिपिके प्रमाण और सौष्ठवकी ओर उनका बहुत व्यवस्थित ख्याल रहता था। लिपिकी मरोड़ या उसका विन्यास भिन्न भिन्न संस्कारके अनुसार भिन्न भिन्न रूप लेता था और लिपिके प्रमाणके अनुसार आकार-प्रकारमें भी विविधता होती थी। कोई लेखक लम्बे अक्षर लिखते तो कोई चपटे, जबकि कोई गोल लिखते। कोई लेखक दो पंक्तियोंके बीच मार्जिन कमसे कम रखते तो कोई अधिक रखते। पिछली दो-तीन शताब्दियोंको बाद करें तो ख़ास करके लिपिका प्रमाण ही बड़ा रहता और पंक्तियोंके ऊपर-नीचेका मार्जिन कमसे कम रहता। वे अक्षर स्थूल भी लिख सकते थे और बारीकसे बारीक भी लिख सकते थे।

लेखकोंके वहम भी अनेक प्रकारके थे। जब किसी कारणवश लिखते लिखते उठना पड़े तब अमुक कक्षर आए तभी लिखना बन्द करके उठते, अन्यथा किसी-न-किसी प्रकारका नुक़सान उठाना पड़ता है – ऐसी उनमें मान्यता प्रचलित थी। जिस तरह अमुक व्यापारी दूसरेका रोज़गार खूब अच्छी तरहसे चलता हो तब ईर्ष्यावश उसे हानि पहुँचानेके उपाय करते हैं, उसी तरह लहिए भी एक-दूसरेके धन्धेमें अन्तराय डालनेके लिये स्याहीकी चाढ दावातमें तेल डाल देते, जिससे कलमके

ऊपर स्याही ही जमने न पाती और उसके दाग़ कागज़ पर पडने लगते। ख़ास करके ऐसा काम कोई कोई मारवाड़ी लहिये ही करते थे किन्तु ऐसी प्रवृत्तिको कुसमादी — कमीनापन ही कहा जाता था। कुछ लहिए जिस फट्टी पर पन्ना रखकर पुस्तक लिखते उसे ख़डी रख करके लिखते तो कुछ आड़ी रख कर लिखते, जब कि काश्मीरी लहिए ऐसे सिद्धहस्त होते थे कि पन्नेके नीचे फट्टी या वैसा कोई सहारा रखे विना ही लिखते थे। अधिकतर लहिए आड़ी फट्टी रख कर ही लिखते है, परन्तु जोधपूरी लहिए फट्टी खड़ी रखकर लिखते है। उनका मानना है कि "आड़ी पाटासे लुगाइयाँ लिखें, मैं तो मरद हों सा!" इसके अतिरिक्त अपने धन्धेके बारेमें ऐसी बहुतसी बातें है जिन्हें लहिए पसन्द नहीं करते। वे अपनी बैठनेकी गद्दी पर दूसरे किसीको बैठने नहीं देते, अपनी चालू दावातमें से किसीको स्याही भी नहीं देते और अपनी चालू कलम भी किसीको नहीं देते। लहियोंके बारेमें इस तरहकी विविध हकीकतोंके सूचक बहुतसे सुभाषित आदि हमें प्राचीन ग्रन्थोंमें से मिलते हैं, जो उनके गुण-दोष, उनके उपयोगकी वस्तुओं तथा उनके स्वभाव आदिका निर्देश करते है। जिस तरह लहिए ग्रन्थ लिखते थे उसी तरह जैन साधु, साध्वी, श्रावक एवं श्राविकाएँ भी सौष्ठवपरिपूर्ण लिपिसे शास्त्र लिखते थे। जैन साध्वीयो द्वारा तथा देवप्रसाद (वि. सं. ११५७) जैसे श्रावक अथवा सावदे (अनुमानतः विक्रमकी १४वीं शती), रूपादे आदि श्राविकाओं द्वारा लिखे गए ग्रन्थ तो यद्यपि बहुत ही कम हैं परन्तु जैन साधु एवं जैन आचार्योंके लिखे ग्रन्थ तो सैकड़ोंकी संख्यामें उपलब्ध होते है।

**पुस्तकोंके प्रकार** — प्राचीन कालमें (लगभग विक्रमकी पाँचवी शतीसे लेकर) पुस्तकोंके आकार-प्रकार पर से उनके गण्डीपुस्तक, मुष्टिपुस्तक, संपुटफलक, छेदपाटी जैसे नाम दिए जाते थे। इन नामोंका उल्लेख निशीथभाष्य और उसकी चूर्णि आदिमें आता है। जिस तरह पुस्तकोंके आकार-प्रकार परसे उन्हें उपर्युक्त नाम दिए गए है उसी तरह बादके समयमें अर्थात् पन्द्रहवीं शतीसे पुस्तकोंकी लिखाईके आकार-प्रकार परसे उनके विविध नाम पड़े हैं; जैसे कि शूड अथवा शूढ पुस्तक, द्विपाठ पुस्तक, पंचपाठ पुस्तक, सस्तबक पुस्तक। इनके अतिरिक्त चित्रपुस्तक भी एक प्रकारान्तर है। चित्रपुस्तक अर्थात् पुस्तकोंमें खींचे गए चित्रोंकी कल्पना कोई न करे। यहाँ पर 'चित्रपुस्तक' इस नामसे मेरा आशय लिखावटकी पद्धतिमें से निष्पन्न चित्रसे है। कुछ लेखक लिखाईके बीच ऐसी सावधानीके साथ जगह खाली छोड़ देते हैं जिससे अनेक प्रकारके चौकोर, तिकोन, षट्कोण, छत्र, स्वस्तिक, अग्निशिखा, वज्र, डमरू, गोमूत्रिका आदि आकृतिचित्र तथा लेखकके विवक्षित ग्रन्थनाम, गुरुनाम अथवा चाहे जिस व्यक्तिका नाम या श्लोक — गाथा आदि देखे किंवा पढ़े जा सकते है। अतः इस प्रकारके पुस्तकको हम 'रिक्तलिपिचित्रपुस्तक' इस नामसे पहचानें तो वह युक्त ही होगा। इसी प्रकार, ऊपर कहा उस तरह, लेखक लिखाईके बीचमें खाली जगह न छोड़कर काली स्याहीसे

अविच्छिन्न लिखी जाती लिखावटके बीचमें के अमुक अमुक अक्षर ऐसी सावधानी और खूबीसे लाल स्याहीसे लिखते जिससे उस लिखावटमें अनेक चित्राकृतियाँ, नाम अथवा श्लोक आदि देखे-पढ़े जा सकते। ऐसी चित्रपुस्तकोंको हम 'लिपिचित्रपुस्तक' के नामसे पहचान सकते हैं। इसके अतिरिक्त 'अंकस्थानचित्रपुस्तक' भी चित्रपुस्तकका एक दूसरा प्रकारान्तर है। इसमें अंकके स्थानमें विविध प्राणी, वृक्ष, मन्दिर आदिकी आकृतियाँ बनाकर उनके बीच पत्रांक लिखे जाते हैं। चित्रपुस्तकके ऐसे कितने ही इतर प्रकारान्तर हैं।

## ग्रन्थसंशोधन, उसके साधन तथा चिह्न आदि

जिस तरह ग्रन्थोंके लेखन तथा उससे सम्बद्ध साधनोंकी आवश्यकता है उसी तरह अशुद्ध लिखे हुए ग्रन्थोंके संशोधनकी, उससे सम्बद्ध साधनोंकी और इतर संकेतोंकी भी उतनी ही आवश्कता होती है। इसीलिये ऐसे अनेकानेक प्रकारके साधन एवं संकेत हमें देखने तथा जाननेको मिलते हैं।

**साधन – हरताल आदि** — ग्रन्थोंके संशोधनके लिये कलम आदिकी आवश्यकता तो होती ही है, परन्तु इसके अतिरिक्त अशुद्ध और अनावश्यक अधिक अक्षरोंको मिटानेके लिये अथवा उन्हें परिवर्तित करनेके लिये हरताल, सफेदा आदिकी और खास स्थान अथवा विषय आदिकी पहचानके लिये लाल रंग, धागा आदिकी भी आवश्यकता होती है। ताड़पत्रीय पुस्तकोंके ज़मानेमें अक्षरोंको मिटानेके लिए हरताल आदिका उपयोग नहीं होता था, परन्तु अधिक अक्षरोंको पानीसे मिटाकर उसे अस्पष्ट कर देते थे अथवा उन अक्षरोंकी दोनों ओर ૯ ૭ ऐसा उलटा सीधा गुजराती नौके जैसा आकार बनाया जाता था और अशुद्ध अक्षर युक्तिसे सुधार लेते थे। इसी प्रकार विशिष्ट स्थान आदिकी पहचानके लिये उन स्थानोंको गेरूसे रंग देते थे। परन्तु कागज़का युग आनेके बाद यद्यपि प्रारम्भमें यह पद्धति चालू रही किन्तु प्रायः तुरत ही संशोधनमें निरुपयोगी अक्षरोंको मिटानेके लिये तथा अशुद्ध अक्षरोंको परिवर्तित करनेके लिये हरताल और सफेदेका उपयोग दिखाई देता है।

**तूलिका, घट्टा, धागा** — ऊपर निर्दिष्ट हरताल आदि लगानेके लिये तूलिकाकी आवश्यकता पड़ती थी तथा हरताल आदिके दरदरेपनको दूर करनेके लिये कौड़ी आदिसे उसे घीस लेते थे। तूलिकाएँ गिलहरीकी दुमके बालोंको कबूतर अथवा मोरके पंखके अगले पोले भागमें पिरोकर छोटी-बड़ी जैसी चाहिए वैसी हाथसे ही बना ली जाती थी अथवा आजकी तरह तैयार भी अवश्य मिलती होगी। स्याही आदि घोंटनेके लिये घट्टे भी अकीक आदि अनेक प्रकारके पत्थरके बनते थे। इनके अतिरिक्त ताड़पत्रीय ग्रन्थोंके ज़मानेमें ग्रन्थके विभाग अथवा विशिष्ट विषयकी खोजमें

दिक्कत या महेनत न हो इसलिये ताड़पत्रके खुगख़में धागा पिरोकर और उसके अगले हिस्सेको ऐंठन लगाकर बाहर दिखाई दे इस तरह उसे रखते थे।

**संशोधनके चिह्न और संकेत** — जिस तरह आधुनिक मुद्रणके युगमें विद्वान ग्रन्थ-सम्पादक तथा सशोधकोंने पूर्णविराम, अल्पविराम, प्रश्नविराम, आश्चर्यदर्शक चिह्न आदि अनेक प्रकारके चिह्न – संकेत पसन्द किए है, उसी तरह प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकोंके ज़मानेमें भी उनके संशोधक विद्वानोंने लिखित ग्रन्थोमें व्यर्थ काट-छाँट, दाग़-धब्बा आदि न हो, टिप्पन या पर्यायार्थ लिखे बिना वस्तु स्पष्ट समझमें आ जाय इसके लिये अनेक प्रकारके चिह्न किंवा संकेत पसंद किए थे, जैसे कि — (१) गलितपाठदर्शक चिह्न, (२) गलितपाठविभागदर्शक चिह्न, (३) 'काना' दर्शक चिह्न, (४) अन्याक्षरवाचनदर्शक चिह्न, (५) पाठपरावृत्तिदर्शक चिह्न, (६) स्वरसन्ध्यंशदर्शक चिह्न, पाठान्तरदर्शक चिह्न, (८) पाठानुसन्धानदर्शक चिह्न, (९) पदच्छेददर्शक चिह्न, (१०) विभागदर्शक चिह्न, (११) एकपददर्शक चिह्न, (१२) विभक्तिवचनदर्शक चिह्न, (१३) टिप्पनक( विशेष नोट्स)-दर्शक चिह्न, (१४) अन्वयदर्शक चिह्न, (१५) विशेषण-विशेष्य-सम्बन्धदर्शक चिह्न और (१६) पूर्वपदपरामर्शक चिह्न। चिह्नोंके ये नाम किसी भी स्थानपर देखनेमें नहीं आए परन्तु उनके हेतुके लक्ष्में रखकर मैने स्वयं ही इन नामोंकी आयोजना की है।

## ग्रन्थ-संरक्षणके साधन

लिखित पुस्तकोंके लिये दो प्रकारकी काँबियोंका ( सं० कम्बिका=फुट जैसी लकड़ीकी पट्टी ) उपयोग किया जाता था। उनमेंसे एक बिलकुल चपटी होती थी और दूसरी हाँस अर्थात् आगेके भागमें छोटेसे खड्डेवाली होती थी। पहले प्रकारकी काँबीका पुस्तक पढते समय उँगलीका पसीना या मैलका दाग़ उस पर न पड़े इसलिये उसे पन्ने पर रखकर उस पर उँगली रखनेमें किया जाता था। जिस तरह आज भी कुछ सफाईपसंद और विवेकी पुरुष पुस्तक पढ़ते समय उँगलीके नीचे कागज़ वगैरह रखकर पढ़ते है ठीक उसी तरह पहले प्रकारकी काँबीका उपयोग होता था। दूसरी तरहकी काँबीका उपयोग पन्नेके एक सिरेसे दूसरे सिरे तक या यंत्रादिके आलेखनके समय लकीरें खींचनेके लिये किया जाता था।

कम्बिकाके उपयोगकी भाँति ही पुस्तक मुड़ न जाय, बिगड़ न जाय, उसके पन्ने उड़ न जाय, वर्षाकालमें नमी न लगे – इस तरहकी ग्रन्थकी सुरक्षितताके लिये कवली ( कपड़ेसे मढी हुई छोटी और पतली चटाई ), पाठे अर्थात् पुट्ठे, वस्त्रवेष्टन, डिब्बे आदिका भी उपयोग किया जाता था। पाठे और डिब्बे निरुपयोगी कागज़ोंकी लुगदीमेंसे अथवा कागज़ोंको एक दूसरेके साथ चिपकाकर बनाए जाते थे। पाठे और डिब्बोंको सामान्यतः चमड़े या कपड़े आदि से मढ़ लिया जाता था अथवा उन्हे भिन्न भिन्न प्रकारके रंगोंसे रंग लेते थे। कभी कभी तो उन पर लता आदिके चित्र और

तीर्थंकर आदिके जीवनप्रसंग या अन्य ऐतिहासिक प्रसंग वगैरहका आलेखन किया जाता था। यह वात तो कागज़की पुस्तकोके बारेमें हुई। ताड़पत्रीय ग्रन्थ आदिके संरक्षणके लिये अनेक प्रकारकी कलापूर्ण चित्रपट्टिकाएँ बनाई जाती थी। उनमें सुन्दर – सुन्दरतम बेलबूटे, विविध प्राणी, प्राकृतिक वन, सरोवर आदिके दृश्य, तीर्थंकर एवं आचार्य आदिके जीवनप्रसंग आदिका चित्रण होता था। इसके लिये भी वस्त्रके वेष्टन तथा डिब्बे वनाए जाते थे और उनमें जीव-जन्तु न पड़े इसलिये असगन्ध (स० अश्वगन्ध) के चूर्णकी वस्त्रपोट्टलिकाएँ – कपड़ेकी पोटलियाँ–रखी जाती थीं।

ग्रन्थसंग्रहो पर चौमासेमें नमी और उष्णकालमें गरमीकी असर न हो तथा दीमक आदि पुस्तकभक्षक जन्तुओंका उपद्रव न हो इसलिये उनके लायक स्थान होने चाहिए। ऐसे अत्यन्त सुरक्षित, सुगुप्त एवं आदर्शरूप माना जा सके ऐसा एक मात्र स्थान जेसलमेरके किलेके मन्दिरमें वचा हुआ है। इसमें वहाँका श्रीजिनभद्रसूरिका ज्ञानभाण्डार सुरक्षित रूपमें रखा गया है। छह सौ वर्षोंसे चला आता यह स्थान जैनमन्दिर में आए हुए भूमिगृह–तहख़ानेके रूपमें है। छह सौ वर्ष वीत जाने पर भी इसमें दीमक आदि जीव-जन्तुओका तथा सर्दी-गरमीका कभी भी संचार नहीं हुआ है। यह तो हमारी कल्पनामें भी एकदम नहीं आ सकता कि उस ज़मानेके कारीगरोंने इस स्थानकी तहमें किस तरहके रासायनिक पदार्थ डाले होगे जिससे यह स्थान और इसमें रखे गए ग्रन्थ अवतक सुरक्षित रह सके है। ज्ञानभाण्डारोंके मकान जिस तरह सुरक्षित वनाए जाते थे उसी तरह राजकीय विप्लवके युगमें ये मकान सुगुप्त भी रखे जाते थे। जेसलमेरके किलेका उपर्युक्त स्थान निरुपद्रव, सुरक्षित एवं सुगुप्त स्थान है। इसके भीतरके तीसरे तहख़ानेमें ज्ञानभाण्डार रखा गया है और उसका दरवाजा इतना छोटा है कि कोई भी व्यक्ति नीचे झुककर ही इसमें प्रविष्ट हो सकता है। इस दरवाजेको वन्द करनेके लिये स्टीलका ढक्कन बनाया गया है और विप्लवके प्रसंग पर इसके मुँहको वरावर ढँक देनेके लिये चौरस पत्थर भी तैयार रखा है जो इस समय भी वहाँ विद्यमान है। इसके बादके दो दरवाजोंके लिये भी बन्द करनेकी कोई व्यवस्था अवश्य रही होगी परन्तु आज उसका कोई अवशेष हमारे सामने नहीं है। तहख़ानेमें नीचे उतरनेके रास्तेके मुखके लिये ऐसी व्यवस्था की गई है कि विप्लवके अवसर पर उसे भी वड़े भारी पहाड़ी पत्थरसे इस तरह ढाँक दिया जाय जिससे किसीको कल्पना भी न आ सके कि इस स्थानमें कोई चीज़ छिपा रखी है। तहख़ानेके मुँहको ढँकनेका उपर्युक्त महाकाय पत्थर इस समय भी वहाँ मौजूद है।

जिस तरह ज्ञानसंग्रहोंको सुरक्षित रखनेके लिए मकान वनाए जाते थे उसी तरह उन भाण्डारोंको रखनेके लिये लकड़ी या पत्थरकी वड़ी वड़ी मजूसा (सं. मंजूषा=पेटी) या अलमारियाँ वनानेमें आती थीं। प्राचीन ज्ञानभाण्डारोंके जो थोड़े-वहुत स्थान आजतक देखनेमें आए हैं उनमें अधिकांशतः मजूसा ही देखनेमें आई हैं। पुस्तकें निकालने तथा रखनेकी सुविधा एवं

उनकी सुरक्षितता अलमारियोंमें होने पर भी मजूसा ही अधिक दिखाई देती हैं। इसका कारण उनकी मज़बूती और विप्लवके समय तथा दूसरे चाहे जिस अवसर पर उनके स्थानान्तर सचारणकी सरलता ही हो सकता है। यही कारण है कि इन मजूसोंको पहिए भी लगाए जाते थे। यह बात चाहे जैसी हो, परंतु ग्रन्थ-संग्रहकी सुरक्षितता और लेने-रखनेकी सुविधा तो ऊर्ध्वमहामंजूषा अर्थात् अलमारीमें ही है। जेसलमेरके तहख़ानेमें लकड़ी एवं पत्थरकी मजूसाएँ तथा पत्थरकी अलमारियाँ विद्यमान थीं परन्तु मेरे वहाँ जानेके बाद वे सब वहाँसे हटा लिए गए हैं और उनके स्थानमें वहाँ पर स्टीलकी अलमारियाँ आदि बनवाई गई हैं। हम जब जेसलमेर गए तब वहाँका ग्रन्थसंग्रह उपर्युक्त मजूसाओंमें रखनेके बदले पत्थरकी अलमारियोंमें रखा जाता था। बड़ी मारवाड़में लकड़ीकी अपेक्षा पत्थर सुलभ होनेके कारण ही उनकी अलमारियाँ बनाई जाती थी। अतः इनकी मज़बूती आदिके बारेमें किसी भी प्रकारके विचारको अवकाश ही नहीं है।

जैन श्रीसंघका लक्ष्य ज्ञानभाण्डार बसानेकी ओर जब केन्द्रित हुआ तब उसके सम्मुख उनके रक्षणका प्रश्न भी उपस्थित हुआ। इसके प्रश्नके समाधानके लिये दूसरे साधनोंकी तरह उसने एक पर्व-दिवसको भी अधिक महत्त्व दिया। वह पर्व है ज्ञानपंचमी–कार्तिक शुक्ला पंचमीका दिन। समूचे वर्षकी सर्दी, गरमी तथा नमी जैसी ऋतुओंकी विविध असरोंमेंसे गुज़री हुई शास्त्र-राशिको यदि उलट-पुलट न किया जाय तो वह असमयमें ही नाशाभिमुख हो जाय। अत: उसे बचानेके लिये उसकी हेरफेर वर्षमें एक बार अवश्य करनी चाहिए जिससे उनमेंकी अनेकविध विकृत असर दूर हो और शास्त्र कायमी आरोग्य-दशामें रहें। परन्तु विशाल ज्ञानभाण्डारोंके उलट-फेरका यह काम एकाध व्यक्तिके लिये दुष्कर और थकानेवाला न हो तथा अनेक व्यक्तिओंका सहयोग अनायास ही मिल सके इसलिये इस धर्म-पर्वकी योजना की गई है। आज इस धार्मिक पर्वको जो महत्त्व दिया जाता है उसके मूलमें प्रधान रूपसे तो यही उद्देश था, परन्तु मानवस्वभावके स्वाभाविक छिछलेपन तथा निरुद्यमीपनके कारण इसका मूल उद्देश विलुप्त हो गया है और उसका स्थान बाहरी दिखावे एवं स्थूल क्रियाओंने ले लिया है।

## ज्ञानभाण्डारोंमें उपलब्ध सामग्री

ये ज्ञानभाण्डार विविध दृष्टिसे समृद्ध और महत्त्वके हैं। इनकी मुख्य विशेषता यह है कि इनका संग्रह यद्यपि जैनोंने किया है फिर भी वे मात्र जैनशास्त्रोंके संग्रह तक ही मर्यादित नहीं है। उनमें जैन-जैनेतर अथवा वैदिक-बौद्ध-जैन, संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, गुजराती, हिन्दी, मराठी, फारसी आदि भाषाओंका तथा जैन-जैनेतर ऋषि-स्थविर-आचार्योंके रचे हुए धर्मशास्त्रोंके अतिरिक्त व्याकरण, कोश, छन्द, अलंकार, मंत्र, तंत्र, कल्प, नाट्य, नाटक, ज्योतिष, लक्षण, आयुर्वेद, दर्शन एवं

संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश आदि भाषाके चरित्र-ग्रन्थ, रास आदि विविध साहित्य विद्यमान है। संक्षेपमें हमें यह कहना चाहिए कि इन भाण्डारोंका सच्चा महत्त्व इनकी व्यापक और विशाल संग्रहदृष्टिके कारण ही है। जिस तरह इन विशाल भाण्डारोंमें विविध प्रकारके लेखन-संशोधन-रक्षण विषयक साधन एवं संग्रह हैं उसी प्रकार ताड़पत्र, कागज़ और कपड़ेके ऊपर काली, लाल, सुनहरी, रुपहरी आदि अनेक प्रकारकी स्याहीसे लिखे हुए अनेक आकार-प्रकारके अत्यन्त सुन्दर और कलापूर्ण सचित्र-अचित्र पत्राकार, गुटकाकार कुंडली-आकार लिखे हुए ग्रन्थ विद्यमान हैं। अनेक प्रकारके सचित्र-अचित्र विज्ञप्तिपत्र, तीर्थयात्रादिके चित्रपट, यंत्रपट, विद्यापट आदिका विशाल संग्रह इन भाण्डारोंमें है। जैनोंने इन भाण्डारोंके संग्रहके लिये हार्दिक मनोयोगके साथ ही साथ अपनी सम्पत्ति पानीकी नांई वहाई है। इसी तरह इनके संरक्षणके लिये भी उन्होंने सब शक्य उपाय किए हैं।

इस प्रकार ज्ञानभाण्डार, उनमें उपलब्ध सामग्री एवं ग्रन्थराशि तथा उनकी व्यवस्था आदिके बारेमें हमने संक्षिप्त वर्णन यहाँ पर किया। विशाल एवं वैविध्यपूर्ण इन ग्रन्थरत्नोंका परीक्षक सम्यक् उपयोग करें — यही हमारी आन्तरिक अभिलाषा है।

# जैन आगमधर और प्राकृत वाङ्मय*

## जैन आगमधर स्थविर और आचार्य

जैनागमोंमें वर्त्तमानमें उपलभ्यमान द्वादश अंगोंकी सूत्ररचना कालक्रमसे भगवान् गणधरने की. वीर-निर्वाणके बाद प्रारम्भिक शताब्दियोंमें इन आगमोंका पठन-पाठन पुस्तकोंके आधार पर नहीं, अपितु गुरुमुखसे होता था. ब्राह्मणोंके समान पढ़ने-पढ़ाने वालोंके बीच पिता-पुत्रके सम्बन्धकी सम्भावना तो थी ही नहीं. वैराग्यसे दीक्षित होने वाले व्यक्ति अधिकांशतया ऐसी अवस्थामें होते थे, जिन्हें स्वाध्यायकी अपेक्षा बाह्य तपस्यामें अधिक रस मिलता था. अतएव गुरु-शिष्योंका अध्ययन-अध्यापनमूलक सम्बन्ध उत्तरोत्तर विरल होना स्वाभाविक था, जैन आचारकी मर्यादा भी ऐसी थी कि पुस्तकोंका परिग्रह भी नहीं रखा जा सकता था. ऐसी दशामें जैनश्रुतका उत्तरोत्तर विच्छेद होना आश्चर्यकी बात नहीं थी. उसकी जो रक्षा हुई वही आश्चर्यकी बात है. इस आश्चर्यजनक घटनामें जिन श्रुतधर आचार्योंका विशेष योगदान रहा है, जिन्होंने न केवल मूल सूत्रपाठोंको व्यवस्थित करनेका प्रयत्न किया अपितु उन सूत्रोंकी अर्थवाचना भी दी, जिन्होंने निर्युक्ति आदि विविध प्रकारकी व्याख्याएं भी कीं, एवं आनेवाली संततिके लिए श्रुतनिधिरूप महत्त्वपूर्ण सम्पत्ति विरासत रूपसे दे गये, उन अनेक श्रुतधरोंका परिचय देनेका प्रयत्न करूंगा. इन श्रुतधरोंमें से कुछ तो ऐसे हैं जिनका नाम भी हमारे समक्ष नहीं आया है. यद्यपि यह प्रयत्नमात्र है—पूर्ण सफलता मिलना कठिन है, तथापि मैं आपको कुछ नई जानकारी करा सका तो अपना प्रयत्न अंशतः सफल मानूंगा.

(१) सुधर्मस्वामी (वीर नि० ८ में दिवंगत)—आचार आदि जो अंग उपलब्ध हैं

* १४-१६ अक्तूबर, सन् १९६१में श्रीनगर (काश्मीर)में हुई अखिल भारतीय प्राच्यविद्यापरिषद्के प्राकृत और जैनधर्म विभागके अध्यक्ष पदसे प्रस्तुत किया अभिभाषण ।

वे सुधर्मस्वामीकी वाचनानुगत माने जाते हैं. तात्पर्य यह है कि इन्द्रभूति आदि गणधरोंकी शिष्य-परम्परा अन्ततोगत्वा सुधर्मस्वामीके शिष्योंके साथ मिल गई है. उसका मूल सुधर्मस्वामीकी वाचनामें माना गया है. भगवती जैसे आगमोंमें यद्यपि भगवान् महावीर और इन्द्रभूति गौतमके बीच हुए सवाद आते हैं किन्तु उन संवादोकी वाचना सुधर्माने अपने शिष्योंको दी जो परम्परासे आज उपलब्ध है — ऐसा मानना चाहिए, क्योंकि आगमोंके टीकाकारोंने एक स्वरसे यही अभिप्राय व्यक्त किया है कि तत्तत् आगमकी वाचना सुधर्माने जम्बूको दी.

यद्यपि सुधर्माकी अंगोंकी वाचनाका अविच्छिन्न रूप आज तक सुरक्षित नहीं रहा है फिर भी जो भी सुरक्षित है उसका सम्बन्ध सुधर्मासे जोड़ा जाता है, यह निर्विवाद है. गणधरोंके वर्णनप्रसंगमें सुधर्माकी जो प्रशंसा आती है उसे स्वयं सुधर्मा तो कर नहीं सकते, यह स्पष्ट है. अतएव तत्तत् सूत्रोंके प्रारम्भिक भागकी रचनामें आगमोंके विद्यमान रूपके संकलनकर्त्ताका हाथ रहा हो तो कोई आश्चर्य नहीं.

**(२) शय्यंभव** (वीर नि० ८३ में दिवंगत) — अपने पुत्र मनकके लिए दशवैकालिककी रचना कर इन्होंने जैन श्रमणोके आचारका आचारांगके बाद एक नया सीमास्तम्भ डाला है, इसकी रचनाके बाद इतना महत्त्व बढ़ा कि जैन श्रमणोंको प्रारम्भमें जो आचारांगसूत्र पढ़ाया जाता था उनके स्थान पर यही पढ़ाया जाने लगा (व्यवहारभाष्य० उ० ३, गा० १७६) इतना ही नहीं, पहले जहाँ आचारांगके शस्त्रपरिज्ञा अध्ययनके बाद श्रमण उपस्थापनाका अधिकारी होता था वहाँ अब दशवैकालिकके चौथे षड्जीवनिकाय नामक अध्ययनके बाद उपस्थापनाके योग्य समझा गया (वही गा० १७४). पहले जहां आचारांगके द्वितीय अध्ययनके पंचम उद्देशगत आमगंध सूत्रके अध्ययनके बाद श्रमण पिण्डकल्पी होता था वहाँ अब दशवैकालिकके पंचम पिण्डैषणा नामक अध्ययनकी वाचनाके बाद श्रमण पिण्डकल्पी होने लगा (वही, गा० १७५).

दशवैकालिकसूत्र दिगम्बरों (सर्वार्थसिद्धि १-२०) एवं यापनीयोंको भी बहुत समय तक समान रूपसे मान्य रहा है, यह भी इसकी विशेषता है.

**(३) प्रादेशिक आचार्य** — जिनके नामका तो पता नहीं किन्तु जो विभिन्न देशोंमें आगमोंकी प्रवर्त्तमान व्याख्याओंके प्रवर्तक रहे उनका परिचय तत्तद्देश-प्रदेशसे सम्बद्ध रूपसे मिलता है. अतएव मैंने उन्हें "प्रादेशिक आचार्य"की संज्ञा दी है.

सूत्रकृतांगकी चूर्णिमें (पत्र. ९०) '**पूर्वदिग्निवासिनामाचार्याणामर्थः. प्रतीच्य-परदिग्निवासिनस्त्वेवं कथयन्ति**' इस प्रकार पौरस्त्य पाश्चात्य एवं दाक्षिणात्य आचार्योंका उल्लेख पाया जाता है.

व्यवहारसूत्रकी चूर्णिमें "एके आचार्या लाटा एवं ब्रुवते — ण्हाणविवज्जं वरणेवच्छं कीरति. अपरे आचार्या दाक्षिणात्या ब्रुवते—युगलं णियंसाविज्जति" इस प्रकार दाक्षिणात्य और लाटदेशमें

विचरने वाले आचार्योंका उल्लेख मिलता है. कल्पचूर्णि एवं निशीथचूर्णिमें (भाग २ पत्र० १३४) भी लाटाचार्यका उल्लेख प्राप्त होता है. यहाँ लाटदेश भगवान् महावीरके विहारमें वर्णित लाढदेश नहीं, किन्तु गुजरातमें महीनदी और दमणके बीचके प्रदेशको समझना चाहिए, जिसके प्रमुख नगर भृगुकच्छ (भरुच) और दर्भावती (डभोई) आदि थे. भारतीय विद्याभवनके आचार्य पद्मश्री मुनि जिनविजयजी सम्पादित पुस्तकप्रशस्ति संग्रह पृष्ठ १०७ प्रशस्तिक्रमांक ६९ आदिमें "श्री वोसरि लाटदेशमण्डले महीदमुनयोरन्तराले समस्तव्यापारान् परिपन्थयति" इत्यादि उल्लेख भी पाये जाते हैं. जिनागमविषमपदपर्यायमें पंचकल्पके विषमपदपर्यायमें "**लाडपरिवाडीए लाडवाचना**यामित्यर्थः" ऐसा उल्लेख है. इसी प्रकार इसी ग्रन्थमें निशीथसूत्रके विषमपदपर्यायमें "**लाडाचार्या**भिप्रायात्. **माधुरा**-चार्याभिप्रायेण परओ राईए चिन्ताऽस्माकम्" इस तरह माथुराचार्यका भी उल्लेख पाया जाता है.

इसी तरह षट्खण्डागमकी धवला टीकामें **उत्तरप्रतिपत्ति** व **दक्षिणप्रतिपत्ति** रूपसे जो दो प्रकारकी प्रतिपत्तियोंका उल्लेख है वह भी मूलतः तत्तत्प्रदेशके आचार्योंको विशेष रूपसे मान्य होने वाली परम्पराका ही निर्देश है (षट्खण्डागम भा० १ भूमिका पृ० ५७ तथा भा० ३ भूमिका पृ० १५). धवलाकारने इनका जो अर्थ किया है वह इस प्रकार है; "एसा **दक्खिणपडिवत्ती**। दक्खिणं उज्जुवं आयरियपरम्परागदमिदि एयट्ठो ॥........ ...एसा **उत्तरपडिवत्ती**। उत्तरमणुज्जुवं आयरिय-परम्पराए णागदमिदि एयट्ठो ॥" —षट्खण्डागमः धवला, भा० ५, पृ० ३२ इससे प्रतीत होता है कि धवलाकारके समक्ष दक्षिणप्रतिपत्तिकी मान्यता परम्परागत थी जब कि उत्तरप्रतिपत्ति परम्परागत नहीं थी.

**(४) पांच सौ आदेशोंके स्थापक**— स्थविर आर्य भद्रबाहुस्वामीने आवश्यकनिर्युक्तिकी १०२३वीं गाथामें "पंचसयादेसवयणं व" इस गाथांशसे पांच सौ आदेशोंका निर्देश किया है. आवश्यकचूर्णिकार श्री जिनदासमहत्तर तथा वृत्तिकार श्री हरिभद्रसूरिने "पांच सौ आदेश"के विषयमें लिखा है; "अरिहप्पवयणे **पंच आदेससताणि**. ण वि अंगे ण वि उवंगे पाढो अत्थि एवं— **मरुदेवा** अणादि-वणस्सइकाइया अणंतर उव्वट्टित्ता सिद्ध त्ति १। तहा **सयंभूरमण**मच्छाण पउमपत्ताण य सव्वसंठाणाणि वलयसठाणं मोत्तुं २। **करड-उक्करडा य कुणालाए एते** जधा तधा भणामि—करडउक्करडाण निद्धमणमूले वसही, देवयाणुकंपणं, रुट्ठेसु पन्नरसदिवसवरिसणं कुणालाणगरिविणासो, ततो ततियवरिसे साएए णगरे दोण्ह वि कालकरणं, अहेसत्तमपुढविकालगरग-गमणं, कुणालाणगरिविणासकालाओ तेरसमे वरिसे महावीरस्स केवलनाणुप्पत्ती ३. एवं अबद्धं." (आवश्यकचूर्णि भा० १ पृष्ठ ६०१; हरिभद्रवृत्तिपत्र ४६५) अर्थात् जिन हकीकतोंका उल्लेख किसी अंग या उपांग आदिमें नहीं मिलता है किन्तु जो स्थविर आचार्योंके मुखोपमुख चली आई हैं उनका संग्रह "पांच सौ आदेश" कहलाता है. इन पांच सौ आदेशोंका कोई संग्रह आज उपलब्ध

नहीं है किन्तु आवश्यकचूर्णि, वृत्ति आदिमें इधर-उधर विप्रकीर्णकरूपमें कुछ-कुछ आदेशोंका उल्लेख पाया जाता है। (पत्र ४६५ तथा बृहत्कल्पसूत्रवृत्ति भा० १ पत्र. ४४ टि० ६).

(५) **सैद्धान्तिक, कार्मग्रन्थिकादि** — जैन आगमोंकी परम्पराको मानने वाले आचार्य **सैद्धान्तिक** कहलाते हैं, कर्मवादके शास्त्रोंके पारम्पर्यको माननेवाले आचार्य **कार्मग्रन्थिक** कहे जाते हैं, तर्कशास्त्रकी पद्धतिसे आगमिक पदार्थोंका निरूपण करने वाले स्थविर तार्किक माने गये हैं. जैन आगम आदि शास्त्रोंमें स्थान-स्थान पर इनका उल्लेख किया गया है.

भिन्न-भिन्न कुल, गण आदिकी परम्पराओंमें जो-जो व्याख्याभेद एवं सामाचारीभेद अर्थात् आचारभेद थे उनका तत्तत् कुल, गण आदिके नामसे "**नाइलकुलिच्चयाणं** आयाराओ आढवेत्ता जाव दसातो ताव णत्थि आयंबिलं, णिव्वीतिएगं पढंति" (व्यवहारचूर्णि) इस प्रकार देखा जाता है.

(६) **भद्रबाहुस्वामी** — (वीर नि० १७० में दिवंगत) — अन्तिम श्रुतकेवलीके रूपमें प्रसिद्ध ये आचार्य अपनी अन्तिम अवस्थामें जब ध्यान करनेके लिए नेपालदेशमें गए थे तब वीर संवत् १६०में श्रुतको व्यवस्थित करनेका सर्व-प्रथम प्रयत्न पाटलीपुत्रमें हुआ था, ऐसी परम्परा है. ग्यारह अंगोंके ज्ञाता तो संघमें विद्यमान थे किन्तु बारहवें अंगका ज्ञाता पाटलीपुत्रमें कोई न था. अतएव संघकी आज्ञा शिरोधार्य कर आचार्य भद्रबाहुने कुछ श्रमणोंको बारहवें अंगकी वाचना देना स्वीकार किया, किन्तु सीखने वाले श्रमण श्रीस्थूलभद्रके कुतूहलके कारण बारहवाँ अंग समग्र-भावसे सुरक्षित न रह सका. उसके चौदह पूर्वोंमें से केवल दस पूर्वोंकी ही परम्परा स्थूलभद्रके शिष्योंको मिली इस प्रकार आचार्य भद्रबाहुके बाद कोई श्रुतकेवली नहीं हुआ किन्तु दस पूर्वोंकी परम्परा चली अर्थात् बारह अंगोंमें से चार पूर्व जितना अंश विच्छिन्न हुआ. यहींसे उत्तरोत्तर विच्छेदनकी परम्परा बढ़ी. अन्ततोगत्वा बारहवां अंग ही लुप्त हो गया, एवं अंगोंमें केवल ग्यारह अंग ही सुरक्षित रहे. ग्यारह अंगोंमें से भी जो प्रश्नव्याकरणसूत्र अभी उपलब्ध है वह किसी नई ही वाचनाका फल है क्योंकि समवायांग, नन्दी आदि आगमोंमें इसका जो परिचय मिलता है उससे यह भिन्न ही रूपमें उपलब्ध है.

आचार्य भद्रबाहुने दशा, कल्प और व्यवहार इन तीन ग्रन्थोंकी रचना की, यह सर्वसम्मत है किन्तु इन्होंने निशीथकी भी रचना की ऐसा उल्लेख केवल पंचकल्प चूर्णिकारने ही किया है. फिर भी आज निशीथसूत्रकी खंभातके श्रीशांतिनाथ ज्ञान-भण्डारकी वि० सं० १४३०में लिखी हुई प्रतिमें तथा वैसी अन्य प्रतियोंमें इसके प्रणेताका नाम विशाखगणि महत्तर बताया गया है. वह उल्लेख इस प्रकार है :

दंसण-चरित्तजुत्तो जुत्तो गुत्तीसु सज्जणहिएसी ।
नामेण विसाहगणी महत्तरओ णाणमंजूसा ॥१॥

किती-कंतिपिणद्धो जसपत्तपडहो (?) तिसागरणिरुद्धो ।
पुणरुत्तं भमति महिं ससि व्व गगणंगणं तस्स ॥२॥
तस्स लिहियं णिसीहं धम्मधुराधरणपवरपुज्जस्स ।
आरोगधारणिज्जं सिस्स-पसिस्सोवभोज्जं च ॥३॥

दिगम्बर परम्परामें धवलाके अनुसार १४ अंगबाह्य अर्थाधिकार हैं. इनमें कल्प और व्यवहारको एक माना गया है तथा निशीथको अलग स्थान दिया गया है. इससे यह तो स्पष्ट होता है कि कल्प, व्यवहार और निशीथकी अंगबाह्य अर्थाधिकारकी परम्परा चली आती थी.

भद्रबाहुकृत कल्प-व्यवहार जिस रूपमें आज श्वेताम्बर परम्परामें मान्य है उसी रूपमें दिगम्बर परम्परामें उल्लिखित अंगबाह्य कल्पादि मान्य थे या उससे भिन्न-यह निश्चयपूर्वक कहना कठिन है, किन्तु उनका जो विषय बताया गया है यही विषय उपलब्ध भद्रबाहुकृत कल्पादिमें विद्यमान है. दोनों परम्पराओंके मतसे स्थविरकृत रचनाएं अंगबाह्य मानी जाती रही हैं. भद्रबाहु तक श्वेताम्बर दिगम्बरका मतभेद स्पष्ट नहीं था. इन तथ्योंके आधार पर संभावना की जा सकती है कि कल्प-व्यवहारके जिन अर्थाधिकारोंका उल्लेख धवलामें है उन अर्थाधिकारोंका सूत्रात्मक व्यवस्थित संकलन सर्वप्रथम आचार्य भद्रबाहुने किया और वह संघको मान्य हुआ. इस दृष्टिसे धवलामें उल्लिखित कल्प-व्यवहार और निशीथ तथा उपलब्ध कल्प-व्यवहार और निशीथमें भेद माननेका कोई कारण नहीं है. फिर भी दोनोंकी एकताका निश्चयपूर्वक विधान करना कठिन है.

आचार्य भद्रबाहु की जो विशेषता है वह यह है कि इन्होंने अपने उक्त ग्रंथोंमें उत्सर्ग और अपवादोंकी व्यवस्था की है. इतना ही नहीं किन्तु व्यवहारसूत्रमें तो अपराधोंके दण्डकी भी व्यवस्था की गई है. ऐसी दण्डव्यवस्था एवं आचार्य आदि पदवीकी योग्यता आदिके निर्णय सर्वप्रथम इन्हीं ग्रंथोंमें मिलते हैं. संघने ग्रंथोंको प्रमाणभूत माना यह आचार्य भद्रबाहुकी महत्ताका सूचक है श्रमणोंके आचार के विषयमें दशवैकालिकके बाद दशा-कल्प आदि ग्रंथ दूसरा सीमास्तम्भ है. साथ ही एक वार अपवादकी शुरूआत होने पर अन्य भाष्यकारो व चूर्णिकारोंने भी उत्तरोत्तर अपवादोंमें वृद्धि की. संभव है कि इसी अपवाद-मार्गको लेकर संघमें मतभेदकी जड़ दृढ होती गई और आगे चल कर श्वेताम्बर-दिगम्बरका सम्प्रदाय-भेद भी दृढ हुआ.

बृहत्कल्प भा० ६की प्रस्तावनामें मैंने अनेक प्रमाणोंके आधार पर यह सिद्ध किया है कि उपलब्ध निर्युक्तियोंके कर्त्ता श्रुतकेवली भद्रबाहु नहीं है किन्तु ज्योतिर्विद् वराहमिहिरके भ्राता द्वितीय भद्रबाहु है जो विक्रमकी छठी शताब्दीमें हुए हैं. अपने इस कथनका स्पष्टीकरण करना यहाँ उचित है. जब मैं यह कहता हूं कि उपलब्ध निर्युक्तियाँ द्वितीय भद्रबाहुकी हैं, श्रुतकेवली भद्रबाहुकी नहीं तब इसका तात्पर्य यह नहीं कि श्रुतकेवली भद्रबाहुने निर्युक्तियोंकी रचना की ही नहीं. मेरा तात्पर्य केवल इतना ही है कि जिस अन्तिम संकलनके रूपमें आज हमारे समक्ष निर्युक्तियाँ उपलब्ध

है वे श्रुतकेवली भद्रबाहुकी नहीं है. इसका अर्थ यह नहीं कि द्वितीय भद्रबाहुके पूर्व कोई निर्युक्तियाँ थीं ही नहीं. निर्युक्ति रूपमें आगमव्याख्याकी पद्धति बहुत पुरानी है. इसका पता हमें अनुयोगद्वारसे लगता है. वहां स्पष्ट कहा गया कि अनुगम दो प्रकारका होता है : सुत्ताणुगम और निज्जुत्तिअणुगम. इतना ही नहीं किन्तु निर्युक्तिरूपसे प्रसिद्ध गाथाएं भी अनुयोगद्वारमें दी गई है. पाक्षिकसूत्रमें भी "सनिज्जुत्तिए" ऐसा पाठ मिलता है. द्वितीय भद्रबाहुके पहले भी गोविन्द वाचककी निर्युक्तिका उल्लेख निशीथभाष्य व चूर्णिमें मिलता है. इतना ही नहीं किन्तु वैदिकवाङ्मयमें भी निरुक्त अति प्राचीन है. अतएव यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि जैनागमकी व्याख्याका निर्युक्ति नामक प्रकार प्राचीन है. यह संभव नहीं कि विक्रमकी छठी शताब्दी तक आगमोकी कोई व्याख्या निर्युक्तिके रूपमें हुई ही न हो. दिगम्बरमान्य मूलाचारमें भी आवश्यक-निर्युक्तिगत कई गाथाएं है. इससे भी पता चलता है कि श्वेताम्बर-दिगम्बर सम्प्रदायका स्पष्ट भेद होनेके पूर्व भी निर्युक्तिकी परम्परा थी. ऐसी स्थितिमें श्रुतकेवली भद्रबाहुने निर्युक्तियोकी रचना की है — इस परम्पराको निर्मूल माननेका कोई कारण नहीं है. अतः यही मानना उचित है कि श्रुतकेवली भद्रबाहुने भी निर्युक्तियोंकी रचना की थी और बादमें गोविन्द वाचक जैसे अन्य आचार्योंने भी. उसी प्रकार क्रमशः बढ़ते-बढ़ते निर्युक्तियोंका जो अन्तिम रूप हुआ वह द्वितीय भद्रबाहुका है. अर्थात् द्वितीय भद्रबाहुने अपने समय तककी उपलब्ध निर्युक्ति-गाथाओका अपनी निर्युक्तियोमें सग्रह किया हो, साथ ही अपनी ओरसे भी कुछ नई गाथाएं बना कर जोड दीं. यही रूप आज हमारे सामने निर्युक्तिके नामसे उपलब्ध है. इस तरह क्रमशः निर्युक्ति गाथाएं बढ़ती गईं. इसका एक प्रबल प्रमाण यह है कि दशवैकालिककी दोनो चूर्णियोंमें प्रथम अध्ययनकी केवल ५७ निर्युक्ति गाथाएं है जब कि हरिभद्रकी वृत्तिमें १५७ हैं. इससे यह भी सिद्ध होता है कि द्वितीय भद्रबाहुने निर्युक्तियोंका अन्तिम सग्रह किया. इसके बाद भी उसमें वृद्धि होती है. इस स्पष्टीकरणके प्रकाशमें यदि हम श्रुतकेवली भद्रबाहुको भी निर्युक्तिकार मानें तो अनुचित न होगा.

(७) श्यामाचार्य (वीर नि० ३७६में दिवंगत)— इन्होने प्रज्ञापना उपांगसूत्रकी रचना की है. प्रज्ञापनासूत्रके "वायगवरवंसाओ तेवीसइमेण धीरपुरिसेण" इस प्रारंभिक उल्लेखके अनुसार ये वाचकवंशके २३ वें पुरुष थे.

(८, ९, १०) आर्य सुहस्ति (वीर नि० २९१), आर्यसमुद्र (वीर नि० ४७०) और आर्य मंगु (वीर नि० ४७०) — इन तीन स्थविरोंकी कोई खास कृति हमारे सामने नहीं है, किन्तु जैन आगमोंमें, खासकर निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि आदिमें नाम-स्थापना आदि निक्षेप द्वारा पदार्थमात्रका जो समग्रभावसे प्रज्ञापन किया जाता है इसमें जो द्रव्य-निक्षेप आता है इस विषयमें इन तीन स्थविरोकी मान्यताका उल्लेख कल्पचूर्णिमें किया गया है:—

"किंच आदेसा जहा — अज्जमंगू तिविहं सखं इच्छति, एगभवियं वद्धाउयं अभिमुहनाम-गोत्तं च. अज्जसमुद्दा दुविहं, बद्धाउयं अभिमुहनाम-गोत्तं च. अज्जसुहत्थी एगं अभिमुहणाम-गोयं इच्छति" ये तीन महापुरुष जैन आगमोके श्रेष्ठ ज्ञाता माननीय स्थविर थे.

(११) पादलिप्ताचार्य (वीर नि० ४६७के आसपास) — इन आचार्यने तरंगवई नामक प्राकृत-देशी भाषामयी अति रसपूर्ण आख्यायिकाकी रचना की है. यह आख्यायिका आज प्राप्त नहीं है किन्तु हारिजगच्छीय आचार्य यश (?) रचित प्राकृत गाथावद्ध इसका संक्षेप प्राप्त है. डा० अर्न्स्ट लॉयमानने इस संक्षेपमें समाविष्ट कथांशको पढ़कर इसका जर्मनमें अनुवाद किया है. यही इस आख्यायिकाकी मधुरताकी प्रतीति है. दाक्षिण्यांक उद्द्योतनसूरि, महाकवि धनपाल आदिने इस रचनाकी मार्मिक स्तुतिकी है. इन्हीं आचार्यने ज्योतिष्करंडकशास्त्रकी प्राकृत टिप्पनकरूप छोटी सी वृत्ति लिखी है. इसका उल्लेख आचार्य मलयगिरिने अपनी सूर्यप्रज्ञप्तिवृत्तिमें (पत्र ७२ व १००) और ज्योतिष्करंडकवृत्तिमें (पत्र ५२, १२१, २३७) किया है यद्यपि आचार्य मलयगिरिने ज्योतिष्करंडक-वृत्तिको पादलिप्ताचार्यनिर्मित बतलाया है किन्तु आज जैसलमेर और खंभातमें पंद्रहवीं शतीमें लिखी गई मूल और वृत्ति सहित मूलकी जो हस्तप्रतियाँ प्राप्त हैं उन्हें देखते हुए आचार्य मलयगिरिके कथनको कहाँ तक माना जाय, यह मैं तज्ज्ञ विद्वानो पर छोड़ देता हूँ. उपर्युक्त मूलग्रन्थ एवं मूलग्रन्थसहित वृत्तिके अंतर्में जो उल्लेख हैं वे क्रमशः इस प्रकार हैं :

**कालण्णाणसमासो पुव्वायरिएहिं वण्णिओ पसो ।**
**दिणकरपण्णत्तीतो सिस्सजणहिओ सुहोपायो ॥**
**पुव्वायरियकयाणं करणाणं जोतिसम्मि समयम्मि ।**
**पालित्तकेण इणमो रइया गाहाहिं परिवाडी ॥** —ज्योतिष्करण्डक प्रान्त भाग,

**कालण्णाणसमासो पुव्वायरिएहिं नीणिओ पसो ।**
**दिणकरपण्णत्तीतो सिस्सजणहिओ पिओ ....॥**
**पुव्वायरियकयाय नीतिसमसमपणं ।**
**पालित्तएण इणमो रइया गाहाहिं परिवाडी ॥**

**॥ णमो अरहंताण ॥**

**कालण्णाणस्सिणमो वित्ती णामेण चंद[? लेहा] त्ति ।**
**सिवनंदिवायगेहिं तु रोयिगा(रइया) जिणदेवगतिहेतूणं (? गणिहेतुं) ॥** ॥ग्रं० १५८०॥
—ज्योतिष्करण्डकवृत्ति प्रान्त भाग.

इन दोनो उल्लेखोसे तो ऐसा प्रतीत होता है कि — मूल ज्योतिष्करंडकप्रकीर्णकके प्रणेता पादलिप्ताचार्य हैं और उसकी वृत्ति, जिसका नाम 'चन्द्र[लेखा]' है, शिवनन्दी वाचककी रचना है. आचार्य मलयगिरिने तो सूर्यप्रज्ञप्तिवृत्ति एवं ज्योतिष्करंडक-वृत्तिमें इस वृत्तिके प्रणेता पादलिप्तको कहा है. सभव है, आचार्य मलयगिरिके पास कोई अलग कुलकी प्रतियाँ आई हों जिनमें मूलसूत्र और

निरीक्षण द्वारा फलादेशका निरूपण करता है। अतः मनुष्यके हलन-चलन और रहन-सहन आदिके विषयमें विपुल वर्णन इस ग्रन्थमें पाया जाता है।

यह ग्रन्थ भारतीय वाङ्मयमें अपने प्रकारका एक अपूर्वसा महाकाय ग्रंथ है। जगतभरके वाङ्मयमें इतना विशाल, इतना विशद महाकाय ग्रन्थ दूसरा एक भी अद्यापि पर्यंत विद्वानोंकी नजरमें नहीं आया है।

इस शास्त्रके निर्माताने एक बात स्वयं ही कबूल कर ली है कि इस शास्त्रका वास्तविक परिपूर्ण ज्ञाता कितनी भी सावधानीसे फलादेश करेगा तो भी उसके सोलह फलादेशोंमेंसे एक असत्य ही होगा, अर्थात् इस शास्त्रकी यह एक त्रुटि है। यह शास्त्र यह भी निश्चित रूपसे निर्देश नहीं करता कि सोलह फलादेशोंमेंसे कौनसा असत्य होगा। यह शास्त्र इतना ही कहता है कि "सोलस वाकरणाणि वाकरेहिसि· ततो पुण एक्कं चुक्किहिसि, पण्णरह अच्छिद्दाणि भासिहिसि, ततो अजिणो जिणसंकासो भविहिसि" पृष्ठ २६५, अर्थात् "सोलह फलादेश तू करेगा उनमेंसे एकमें चूक जायगा, पनरहको संपूर्ण कह सकेगा—बतलाएगा, इससे तू केवल ज्ञानी न होने पर भी केवली समान होगा।"

इस शास्त्रके ज्ञाताको फलादेश करनेके पहेले प्रश्न करनेवालेकी क्या प्रवृत्ति है? या प्रश्न करनेवाला किस अवस्थामें रहकर प्रश्न करता है? इसके तरफ उसको खास ध्यान या खयाल रखनेका होता है। प्रश्न करनेवाला प्रश्न करनेके समय अपने कौन-कौनसे अङ्गोंका स्पर्श करता है? वह बैठके प्रश्न करता है या खड़ा रहकर प्रश्न करता है?, रोता है या हँसता है?, वह गिर जाता है, सो जाता है, विनीत है या अविनीत?, उसका आना-जाना, आलिंगन-चुंबन करना, रोना, विलाप करना या आक्रन्दन करना, देखना, बात करना वगैरह सब क्रियाओंकी पद्धतिको देखता है; प्रश्न करनेवालेके साथ कौन है? क्या फलादि लेकर आया है?, उसने कौनसे आभूषण पहने हैं वगैरहको भी देखता है और बादमें अङ्गविद्याका ज्ञाता फलादेश करता है।

इस शास्त्रके परिपूर्ण एवं अतिगंभीर अध्ययनके बिना फलादेश करना एकाएक किसीके लिये भी शक्य नहीं है। अतः कोई ऐसी सम्भावना न कर बैठे कि इस ग्रन्थके सम्पादकमें ऐसी योग्यता होगी। मैंने तो इस वैज्ञानिक शास्त्रको वैज्ञानिक पद्धतिसे अध्ययन करने वालोंको काफी साहाय्य प्राप्त हो सके इस दृष्टिसे मेरेको मिले उतने इस शास्त्रके प्राचीन आदर्श और एतद्विषयक इधर-उधरकी विपुल सामग्रीको एकत्र करके, हो सके इतनी केवल शाब्दिक ही नहीं किन्तु आर्थिक संगतिपूर्वक इस शास्त्रको शुद्ध बनानेके लिये सुचारु रूपसे प्रयत्नमात्र किया है। अन्यथा मैं पहिले ही कह चुका हूँ कि काफी प्रयत्न करनेपर भी इस ग्रन्थकी अति प्राचीन भिन्न-भिन्न कुलकी शुद्ध प्रतियाँ काफी प्रमाणमें न मिलनेके कारण अब भी ग्रन्थमें काफी खंडितता और अशुद्धियां

रह गई हैं। मैं चाहता हूँ कि कोई विद्वान् इस वैज्ञानिक विषयका अध्ययन करके इसके मर्मका उद्घाटन करे।

ऊपर कहा गया उस मुताबिक कोई वैज्ञानिक दृष्टिवाला फलादेशकी अपेक्षा इस शास्त्रका अध्ययन करे तो यह ग्रन्थ बहुत कीमती है — इसमें कोई फर्क नहीं है। फिर भी तात्कालिक दूसरी दृष्टिसे अगर देखा जाय तो यह ग्रन्थ कई अपेक्षासे महत्त्वका है। आयुर्वेदज्ञ, वनस्पतिशास्त्री, प्राणीशास्त्री, मानसशास्त्री, समाजशास्त्री, ऐतिहासिक वगैरहको इस ग्रन्थमें काफी सामग्री मिल जायगी। भारतके सांस्कृतिक इतिहास प्रेमीयोंके लिये इस ग्रन्थमें विपुल सामग्री भरी पड़ी है। प्राकृत और जैन प्राकृत व्याकरणज्ञोके लिये भी सामग्री कम नहीं है। भविष्यमें प्राकृत कोशके रचयिताको इस ग्रन्थका साद्यन्त अवलोकन नितान्त आवश्यक होगा।

## सांस्कृतिक सामग्री

इस अंगविद्या ग्रन्थका मुख्य सम्बन्ध मनुष्योंके अंग एवं उनकी विविध क्रिया-चेष्टाओंसे होनेके कारण इस ग्रन्थमें अंग एवं क्रियाओका विशद रूपमें वर्णन है। ग्रन्थकर्त्ताने अंगोके आकार-प्रकार, वर्ण, संख्या, तोल, लिङ्ग, स्वभाव आदिको ध्यानमें रखकर उनको २७० विभागोंमें विभक्त किया है [ देखो परिशिष्ट ४ ]। मनुष्योंकी विविध चेष्टाएँ, जैसे कि बैठना, पर्यस्तिका, आमर्श, अपश्रय-आलम्बन टेका देना, खडा रहना, देखना, हँसना, प्रश्न करना, नमस्कार करना, संलाप, आगमन, रुदन, परिदेवन, क्रन्दन, पतन, अभ्युत्थान, निर्गमन, प्रचलायित, जम्भाई लेना, चुम्बन, आलिंगन, सेवित आदि; इन चेष्टाओंका अनेकानेक भेद-प्रकारोंमें वर्णन भी किया है। साथमें मनुष्यके जीवनमें होनेवाली अन्यान्य क्रिया-चेष्टाओंका वर्णन एवं उनके एकार्थकोंका भी निर्देश इस ग्रन्थमें दिया है। इससे सामान्यतया प्राकृत वाङ्मयमें जिन क्रियापदोंका उल्लेख-संग्रह नहीं हुआ है उनका संग्रह इस ग्रंथमें विपुलतासे हुआ है, जो प्राकृत भाषाकी समृद्धिकी दृष्टिसे बड़े महत्त्वका है [ देखो तीसरा परिशिष्ट ]।

सांस्कृतिक दृष्टिसे इस ग्रंथमें मनुष्य, तिर्यंच अर्थात् पशु-पक्षी-क्षुद्र जन्तु, देव-देवी और वनस्पतिके साथ सम्बन्ध रखनेवाले कितने ही पदार्थ वर्णित हैं [ देखो परिशिष्ट ४ ]।

इस ग्रन्थमें मनुष्यके साथ सम्बन्ध रखनेवाले अनेक पदार्थ, जैसे कि—चतुर्वर्ण विभाग, जाति विभाग, गोत्र, योनि-अटक, सगपण सम्बन्ध, कर्म-धंधा-व्यापार, स्थान-अधिकार, आधिपत्य, यान-वाहन, नगर-ग्राम-मडंब-द्रोणमुखादि प्रादेशिक विभाग, घर-प्रासादादिके स्थान-विभाग, प्राचीन सिक्के, भाण्डोपकरण, भाजन, भोज्य, रस, सुरा आदि पेय पदार्थ, वस्त्र, आच्छादन, अलंकार, विविध प्रकारके तैल, अपश्रय-टेका देनेके साधन, रत-सुरत क्रीडाके प्रकार, दोहद, रोग, उत्सव, वादित्र,

आयुध, नदी, पर्वत, खनिज, वर्ण-रंग, मंडल, नक्षत्र, काल-वेला, व्याकरण विभाग, इन सबके नामादिका विपुल संग्रह है। तिर्यग्विभागके चतुष्पद, परिसर्प, जलचर, सर्प, मत्स्य, क्षुद्र जन्तु आदिके नामादिका भी विस्तृत संग्रह है। वनस्पति विभागके वृक्ष, पुष्प, फल, गुल्म, लता आदिके नामोंका संग्रह भी खूब है। देव और देवियोंके नाम भी काफी संख्यामें हैं। इस प्रकार मनुष्य, तिर्यंच, वनस्पति आदिके साथ सम्बन्ध रखनेवाले जिन पदार्थोंका निर्देश इस ग्रंथमें मिलता है, यह भारतीय संस्कृति एवं सभ्यताकी दृष्टिसे अतिमहत्त्वका है। आश्चर्यकी बात तो यह है कि ग्रंथकार आचार्यने इस शास्त्रमें एतद्विषयक प्रणालिकानुसार वृक्ष, जाति और उनके अंग, सिक्के, भांडोपकरण, भाजन, भोजन, पेय द्रव्य, आभरण, वस्त्र, आच्छादन, शयन, आसन, आयुध, क्षुद्र जन्तु आदि जैसे जड एवं क्षुद्र चेतन पदार्थोंको भी इस ग्रन्थमें पुं-स्त्री-नपुंसक विभागमें विभक्त किया है। इस ग्रंथमें सिर्फ इन चीजोंके नाम मात्र ही मिलते हैं, ऐसा नहीं किन्तु कई चीजोंके वर्णन और उनके एकार्थक भी मिलते है। जिन चीजोंके नामोंका पता संस्कृत-प्राकृत कोश आदिसे न चले, ऐसे नामोंका पता इस ग्रन्थके सन्दर्भोंको देखनेसे चल जाता है।

इस ग्रंथमें शरीरके अङ्ग, एवं मनुष्य-तिर्यंच-वनस्पति-देव-देवी वगैरहके साथ संबंध रखनेवाले जिन-जिन पदार्थोंके नामोंका संग्रह है वह तद्विषयक विद्वानोंके लिये अति महत्त्वपूर्ण संग्रह बन जाता है। इस संग्रहको भिन्न भिन्न दृष्टिसे गहराईपूर्वक देखा जायगा तो बड़े महत्त्वके कई नामोंका तथा विषयोंका पता चल जायगा। जैसे कि—क्षत्रप राजाओंके सिक्कोंका उल्लेख इस ग्रन्थमें **खत्तपको** नामसे पाया जाता है [ देखो अ० ९ श्लोक १८६ ]। प्राचीन खुदाईमेंसे कितने ही **जैन आयागपट** मिले हैं, फिर भी **आयाग** शब्दका उल्लेख-प्रयोग जैन ग्रन्थोंमें कहीं देखनेमें नहीं आता है, किन्तु इस ग्रन्थमें इस शब्दका उल्लेख पाया जाता है। [देखो पृष्ठ १५२, १६८]। **सहितमहका** नाम, जो **श्रावस्ती** नगरीका प्राचीन नाम था उसका भी उल्लेख इस ग्रन्थमें अ० २६, १५३ में नजर आता है। इनके अतिरिक्त आजीवक, डुपहारक आदि अनेक शब्द एवं नामादिका संग्रह-उपयोग इस ग्रन्थमें हुआ है जो संशोधकोंके लिये महत्त्वका है।

## अंगविज्जा ग्रन्थका अध्ययन और अनुवाद

कुछ विद्वानोंका कहना है कि इस ग्रन्थका अनुवाद किया जाय तो अच्छा हो। इस विषयमें मेरा मन्तव्य इस प्रकार है—

फलादेशविषयक यह ग्रन्थ एक पारिभाषिक ग्रन्थ है। जबतक इसकी परिभाषाका पता न लगाया जाय तबतक इस ग्रन्थके शाब्दिक मात्र अनुवादका कोई महत्त्व नहीं है। इसलिये इस ग्रन्थके अनुवादकको प्रथम तो इसकी परिभाषाका पता लगाना होगा और एतद्विषयक अन्यान्य ग्रन्थ देखने होंगे; जैसे कि इस ग्रन्थके अंतमें प्रथम परिशिष्ट रूपसे छपे हुए ग्रन्थ जैसे ग्रन्थ और

उसकी व्याख्यामें निर्दिष्ट पराशरी संहिता जैसे ग्रन्थोंका गहराईसे अवलोकन करना होगा। इतना करनेपर भी ग्रन्थकी परिभाषाका ज्ञान यह महत्त्वकी बात है। अगर इसकी परिभाषाका पता न लगा तो सब अवलोकन व्यर्थप्राय है और तात्त्विक अनुवाद करना अशक्य-सी बात है। दूसरी बात यह भी है कि यह ग्रन्थ यथासाधन यद्यपि काफी प्रमाणमें शुद्ध हो चुका है, फिर भी फलादेश करनेकी अपेक्षा इसका संशोधन अपूर्ण ही है। चिरकालसे इसका अध्ययन-अध्यापन न होनेके कारण इस ग्रन्थमें अब भी काफी त्रुटियाँ वर्त्तमान हैं; जैसे कि ग्रन्थ कई जगह खंडित है, अङ्ग आदिकी संख्या सब जगह बराबर नहीं मिलती और सम-विषम भी है, इसमें निर्दिष्ट पदार्थोंकी पहचान भी बराबर नहीं होती है, अङ्गशास्त्रके साथ सम्बन्ध रखनेवाले पदार्थोंका फलादेशमें क्या और कैसा उपयोग है? इसकी परिभाषाका कोई पता नहीं है। इस तरह इस ग्रन्थका वास्तविक अनुवाद करना हो तो इस ग्रन्थका साद्यन्त अध्ययन, आनुषङ्गिक ग्रन्थोका अवलोकन और एतद्विषयक परिभाषाका ज्ञान होना नितान्त आवश्यक है।

[ 'अंगविज्जा'का सम्पादन, ई. स. १९५७ ]
[ कुछ संक्षेप करके ]

# नन्दिसूत्रके प्रणेता तथा चूर्णिकार*

## नन्दीसूत्रके प्रणेता

नन्दीसूत्रकारने नन्दीसूत्रमें कहीं भी अपने नामका निर्देश नहीं किया है, किंतु चूर्णिकार श्री जिनदासगणि महत्तरने अपनी चूर्णिमें सूत्रकारका नाम निर्दिष्ट किया है, जो इस प्रकार है —

"एवं कतमंगलोवयारो थेरावलिकमे य दंसिए अरिहेसु य दंसितेसु दूसगणिसीसो देववायगो साहुजणहितट्ठाए इणमाह" [पत्र १३]

इस उल्लेख द्वारा चूर्णिकारने नन्दीसूत्रप्रणेता स्थविर श्री देववाचक है — ऐसा बतलाया है। आचार्य श्री हरिभद्रसूरि एवं आचार्य श्री मलयगिरिसूरिने भी इसी आशयका उल्लेख अपनी अपनी टीकामें किया है, किन्तु इनका मूल आधार चूर्णिकारका उल्लेख ही है। चूर्णिकारके उल्लेखसे ही ज्ञात होता है कि — नन्दीसूत्रके प्रणेता नन्दीसूत्रस्थविरावलिगत अंतिम स्थविर श्री दुष्यगणिके शिष्य श्री देववाचक हैं।

पंन्यासजी श्री कल्याणविजयजी महाराजने अपने 'वीरनिर्वाण संवत् और जैन कालगणना' निबन्धमें (नागरीप्रचारिणी भाग १० अंक ४) अनेकानेक प्रमाण और युक्ति द्वारा नन्दीसूत्रप्रणेता स्थविर देववाचक और जैन आगमोंकी माथुरी एवं वालभी वाचनाओंको संवादित करनेवाले श्रीदेवर्द्धिगणि क्षमाश्रमणको एक बतलाया है।

नव्यकर्मग्रंथकारआचार्य श्री देवेन्द्रसूरि महाराजने अपनी स्वोपज्ञ वृत्तिमें देवर्द्धिवाचक, देवर्द्धिक्षमाश्रमण नामके उल्लेखपूर्वक अनेकवार नन्दीसूत्रपाठके उद्धरण दिये हैं, ये भी उन्होने

---

* श्रीदेववाचकरचितं नन्दीसूत्रम्-श्रीजिनदासगणिमहत्तरविरचितया चूर्ण्या सयुतम् (प्रकाशक-प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी, वाराणसी, ई. स. १९६६) के सम्पादनकी प्रस्तावनासे उद्धृत।

देववाचक और देवर्द्धिक्षमाश्रमणको एक व्यक्ति मानके ही दिये हैं। यह भी श्री कल्याणविजयजी महाराजकी मान्यताको पुष्ट करनेवाला सबूत है। तथापि नन्दीकी स्थविरावलीमें अंतिम स्थविर दुष्यगणि हैं, जिनको नन्दीचूर्णिकारने देववाचकके गुरु दर्शाये हैं। तब कल्पसूत्रकी वि. सं० १२४६ में लिखित प्रतिसे लेकर आज पर्यन्तकी प्राचीन-अर्वाचीन ताडपत्रीय एवं कागजकी प्रतियोंमें स्थविरावलिके पाठोंकी कमी-वेशीके कारण कोई एक स्थविरका नाम व्यवस्थित रूपसे पाया नहीं जाता है। इस कारण इन दोनो स्थविरोको एक मानना कहाँ तक उचित है, यह तज्ज्ञ विद्वानोंके लिये विचारणीय है। देववाचक और देवर्द्धिक्षमाश्रमण इन नाम और विशेषण—उपाधिमें भी अंतर है। साथमें यह भी देखना जरूरी है कि नन्दीसूत्रकी स्थविरावलीमें वायगवस, वायगपय, वायग, इस प्रकार वायग शब्दका ही प्रयोग मिलता है, दूसरे कोई वादी, क्षमाश्रमण, दिवाकर जैसे पदोका प्रयोग नजर नहीं आता है। अगर देववाचकको क्षमाश्रमणकी भी उपाधि होती तो नन्दीचूर्णिकार जरूर लिखते ही। जैसे द्वादशारनयचक्रटीकाके प्रणेता सिंहवादी गणि क्षमाश्रमण, विशेषावश्यककी अपूर्ण स्वोपज्ञ टीकाको पूरी करनेवाले कोट्टार्यवादी गणि महत्तर, सन्मतितर्कके प्रणेता वादी सिद्धसेनगणी दिवाकर आदि नामोके साथ दो विशेषण-उपाधियाँ जुडी हुई मिलती हैं इसी तरह देववाचकके लिये भी दो उपाधियोका निर्देश जरूर मिलता। अतः देववाचक और देवर्द्धिक्षमाश्रमण, ये दोनों एक ही व्यक्ति हैं या भिन्न, यह प्रश्न अब भी विचारणीय प्रतीत होता है। कल्पसूत्रकी स्थविरावली और नन्दीसूत्रकी स्थविरावलीका मेलझोल कैसे, कितना और कहाँ तक हो सकता है, यह भी विचारार्ह है।

वाचकपदकी अपेक्षाकृत प्राचीनता होने पर भी कल्पसूत्रकी समय समय पर परिवर्धित स्थविरावलीमें थेर और खमासमणपदका ही निर्देश नजर आता है, यह भी दोनों स्थविर और स्थविरावलीकी विशेषता एवं भिन्नताके विचारका साधन है।

यहाँ पर प्रसंगोपात्त एक बात स्पष्ट करना उचित है कि—भद्रेश्वरसूरिकी कहावलीमें एक गाथा निम्नप्रकारकी नज़र आती है—

वाई य खमासमणे दिवायरे वायगे ति एगट्ठा। पुव्वगयं जस्सेसं जिणागमे तम्मिमे नामा॥

अर्थात्—वादी, क्षमाश्रमण, दिवाकर और वाचक, ये एकार्थक-समानार्थक शब्द है। जिनागममें जो पूर्वगत शास्त्र हैं उनके शेष अर्थात् अंशोंका पारम्परिक ज्ञान जिनके पास है उनके लिये ये पद हैं।

इस गाथासे यह स्पष्ट है कि—इन उपाधियोवाले आचार्योंके पास पूर्वगतज्ञानकी परंपरा थी। किन्तु आज जैन परम्परामें जो ऐसी मान्यता प्रचलित है कि—इन पदधारक आचार्योंको एक पूर्व-आदिका ज्ञान था, यह मान्यता भ्रान्त एवं गलत प्रतीत होती है। कारण यह है कि—अगर

आचाराङ्गादि प्राथमिक अंगआगम शीर्णविशीर्ण हो चूके थे, इस दशामें पूर्वश्रुतके अखंड रहनेकी संभावना ही कैसे हो सकती है ?।

स्थविर श्री देववाचककी नन्दीसूत्रके सिवा दूसरी कोई कृति उपलब्ध नहीं है।

## चूर्णिकार

नन्दीसूत्रचूर्णिके प्रणेता आचार्य श्री जिनदासगणि महत्तर हैं। सामान्यतया आज यह मान्यता प्रचलित है कि जैन आगमोके भाष्योंके प्रणेता श्री जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण और चूर्णियोंके रचयिता श्री जिनदासगणि महत्तर ही हैं, और ऐसे प्राचीन उल्लेख पट्टावली आदिमें पाये भी जाते हैं; किन्तु भाष्य-चूर्णियोंके अवगाहनके बाद ये दोनों मान्यताएँ गलत प्रतीत हुई है। यहाँ पर भाष्यकारोंका विचार अप्रस्तुत है, अतः सिर्फ यहाँ पर जैन आगमोके ऊपर जो प्राचीन चूर्णियाँ उपलब्ध हैं उन्हींके विषयमें विचार किया जाता है। आज जैन आगमोके ऊपर जो चूर्णिनामक प्राकृतभाषा-प्रधान व्याख्याग्रन्थ प्राप्त हैं उनके नाम क्रमशः ये हैं —

१ आचाराङ्गचूर्णि, २ सूत्रकृताङ्गचूर्णि, ३ भगवतीचूर्णि, ४ जीवाभिगमचूर्णि, ५ प्रज्ञापनासूत्र-शरीरपदचूर्णि, ६ जम्बूद्वीपकरणचूर्णि, ७ दशाकल्पचूर्णि, ८ कल्पचूर्णि, ९ कल्पविशेषचूर्णि, १० व्यवहारसूत्रचूर्णि, ११ निशीथसूत्रविशेषचूर्णि, १२ पञ्चकल्पचूर्णि, १३ जीतकल्पबृहच्चूर्णि, १४ आवश्यकचूर्णि, १५ दशकालिकचूर्णि श्रीअगस्त्यसिंहकृता, १६ दशकालिकचूर्णि वृद्धविवरणाख्या, १७ उत्तराध्ययनचूर्णि, १८ नन्दीसूत्रचूर्णि, १९ अनुयोगद्वारचूर्णि, २० पाक्षिकचूर्णि।

ऊपर जिन बीस चूर्णियोंके नाम दिये हैं उनके और इनके प्रणेताओंके विषयमें विचार करनेके पूर्व एतद्विषयक चूर्णिग्रन्थोंके प्राप्त उल्लेखोंको मैं एक साथ यहाँ उद्धृत कर देता हूँ जो भविष्यमें विद्वानोंके लिये कायमकी विचारसामग्री बनी रहें।

**(१) आचाराङ्गचूर्णि। अन्तः—**

से हु निरालंबणमप्पतिट्ठितो। शेषं तदेव॥ इति आचारचूर्णि परिसमाप्ता॥ नमो सुयदेवयाए भगवईए॥ ग्रन्थाग्रम् ८३००॥

**(२) सूत्रकृताङ्गचूर्णि। अन्तः—**

सद्दहामि जध सुत्तेति णेतव्वं सव्वमिति॥ नमः सर्वविदे वीराय विगतमोहाय॥ समाप्तं चेदं सूत्रकृताभिधं द्वितीयमङ्गमिति। भद्रं भवतु श्रीजिनशासनाय। सुगडांगचूर्णिः समाप्ता॥ ग्रन्थाग्रम् ९५००॥

**(३) भगवतीचूर्णि—**

श्रीभगवतीचूर्णिः परिसमाप्तेति॥ इति भद्रं॥

सुअदेवयं तु वंदे जीइ पसाएण सिक्खियं नाणं । बिश्यं पि बतव (? बंभ) देविं पसन्नवाणिं पणिवयामि ॥ ग्रंथाग्रं ६७०७ ॥ श्री ॥

(४) जीवाभिगमचूर्णि —

इस चूर्णिकी प्रति अद्यावधि ज्ञात किसी भंडारमें देखनेमें नहीं आई है ।

(५) प्रज्ञापनाशरीरपदचूर्णि । अन्तः —

जमिहं समयविरुद्धं बद्धं बुद्धिविकलेण होज्जा हि । तं जिणवयणविहन्नू खमिऊणं मे पसोहिंतु ॥१॥

॥ सरीरपदस्स चुण्णी जिणभद्दखमासमणकित्तिया समत्ता ॥ अनुयोगद्वारचूर्णि पत्र ७४ ।

याकिनी महत्तरासूनु आचार्य श्री हरिभद्रसूरिकृत अनुयोगद्वारलघुवृत्ति पत्र ९९ में भी यही उल्लेख है ।

(६) जम्बूद्वीपकरणचूर्णि । अन्तः —

एवं उवरिल्लभागस्स तेरासियं पउंजियव्वं । विरुक्खेहवुड्ढीओ आणेयव्वाओ ॥ जंबुद्दीवपण्णत्तिकरणाणं चुण्णी समत्ता ॥

(७) दशाश्रुतस्कन्धचूर्णि । अन्तः —

जाव णया वि । जाव करणओ — सव्वेसिं पि णयाणं० गाधा ॥ दशानां चूर्णि समाप्ता ॥

(८) कल्पचूर्णि —

आउयवज्जा उ० गाहा ९९ । वित्थरेण जहा विसेसावस्सगभासे । 'सामित्तं चेव पगडीणं को केवत्तियं बंधइ ? खवेइ वा केत्तियं को उ ?' त्ति जहा कम्मपगडीए । एतं पसंगेण गतं ।

अन्तः —

तओ य आराहणातो छिण्णससारी भवति संसारसंततिं छेत्तुं मोक्खं पावतीति ॥ कप्पचूर्णि समाप्ता ॥ ग्रन्थाग्रम् – ५२०० प्रत्यक्षरगणनया निर्णीतम् ॥ [ सर्वग्रन्थाग्रम् – १४७८४ ] ॥

(९) कल्पविशेषचूर्णि – अन्तः —

कप्पविसेसचुण्णी समत्तेति ॥

(१०) व्यवहारचूर्णि । अन्तः —

व्यवहारस्य भगवतः अर्थविवक्षाप्रवर्त्तने दक्षम् । विवरणमिदं समाप्तं श्रमणगणानाममृतभूतम् ॥१॥

(११) निशीथविशेषचूर्णि । आदिः —

नमिऊणऽरहंताणं, सिद्धाण य कम्मचक्कमुक्काणं । सयणसिणेहविमुक्काण सव्वसाहूण भावेण ॥१॥
सविसेसायरजुत्तं काउ पणामं च अत्थदायिस्स । पज्जुण्णखमासमणस्स चरण-करणाणुपालस्स ॥२॥

एवं कयप्पणामो पकप्पणामस्स विवरणं वन्ने । पुव्वायरियकयं चिय अहं पि तं चेव उ विसेसे ॥३॥
भणिया विमुत्तिचूला अहुणाऽवसरो णिसीहचूलाए। को संबंधो तिस्सा ? भण्णइ, इणमो निसामेहि ॥४॥
तेरहवें उद्देशके अन्तमें —
संकरजडमउडविभूसणस्स तण्णामसरिसणामस्स । तस्स सुतेणेस कता विसेसचुण्णी णिसीहस्स ॥[1]
पंद्रहवें उद्देशके अन्तमें —
रविकरमभिधाणक्खरसत्तमवग्गंतअक्खरजुएणं । णामं जस्सित्थीए सुतेण तिस्से कया चुण्णी ॥[2]
सोलहवें उद्देशके अन्तमें —
देहडो सीह थोरा य ततो जेट्ठा सहोयरा । कणिट्ठा देउलो णण्णो सत्तमो य तिइज्जिओ ।
एतेसि मज्झिमो जो उ मंदेवी (मंदधी) तेण वित्तिता (चिन्तिता) ॥[3]
अन्तः —
जो गाहासुत्तत्थो चेवंविधपागडो फुडपदत्थो । रइओ परिभासाए साहूण अणुग्गहट्ठाए ॥१॥
ति-चउ-पण ऽट्ठमवग्गे ति-पण-ति-तिगक्खरा ठवे तेसिं । पढम-ततिएहिं णिद्दुइ सरजुएहिं णामं कयं जस्स॥२॥
गुरुदिण्णं च गणित्तं महत्तरत्तं च तस्स तुट्ठेण । तेण कतेसा चुण्णी विसेसणामा णिसीहस्स ॥३॥
णमो सुयदेवयाए भगवतीए ॥ जिणदासगणिमहत्तरेण रइया णिसीहचुण्णी समत्ता ॥

(१२) पञ्चकल्पचूर्णि । अन्तः —

कप्पपणयस्स भेओ परूविओ मोक्खसाहणट्ठाए । जं चरिऊण सुविहिया करेंति दुक्खक्खयं धीरा ॥
पञ्चकल्पचूर्णिः समाप्ता ॥ ग्रन्थप्रमाणं सहस्रत्रयं शतमेकं पञ्चविंशत्युत्तरम् ३१२५ ॥

(१३) जीतकल्पबृहच्चूर्णि[4] । अन्तः —

इति जेण जीयदाणं साहूणऽइयारपंकपरिसुद्धिकरं। गाहाहिं फुडं रइयं महुरपयत्थाहिं पावणं परमहियं ॥१॥
जिणभद्दखमासमणं निच्छियसुत्तऽत्थदायगामलचरणं। तमहं वंदे पयओ परमं परमोवगारकारिणं महग्घं॥२॥

॥ जीतकल्पचूर्णिः समाप्ता । सिद्धसेनकृतिरेषा ॥

(१४) आवश्यकचूर्णि । अन्तः —

करणनयो — सव्वेसिं पि नयाणं० गाथा ॥ इति आवस्सगनिज्जुत्तिचूण्णी समाप्ता ॥
मंगलं महाश्रीः ॥

---

१. इस गाथासे ज्ञात होता है कि चूर्णिकार श्री जिनदासगणि महत्तरके पिताका नाम नाग अथवा तो चन्द्र होगा ।

२. इस गाथाके अर्थका विचार करनेसे चूर्णिकार श्री जिनदासगणि महत्तरकी माताका नाम प्राकृत गोवा संस्कृत गोपा अधिक संभवित है ।

३. इस गाथामें उल्लिखित देहड आदि चूर्णिकार श्री जिनदासगणि महत्तरके सहोदर भाई हैं ।

४. इस चूर्णि पर टिप्पन रचनेवाले श्री श्रीचद्रसूरिजी प्रस्तुतचूर्णिका वृद्धचूर्णिके नामसे उल्लेख करते हैं ।

(१५) दशकालिकसूत्रअगस्त्यसिंहचूर्णि । अन्तः —

एवमेतं धम्मसमुक्कित्तणादिचरण–करणाणेगपरूवणागब्भं नेव्वाणगमणफलावसाणं भविय-जणाणंदिकरं चुण्णिसमासवयणेण दसकालियं परिसमत्तं ॥

नमः॥ वीरवरस्स भगवतो तित्थे कोडीगणे सुविपुलम्मि । गुणगणवइराभस्सा वेरसामिस्स साहाए ॥१॥
महरिसिसरिसस्भावा भावाऽभावाण मुणितपरमत्था। रिसिगुत्तखमासमणा खमा समाणं निधी आसि ॥२॥
तेसिं सीसेण इमा कलसभवमइंदणामधेज्जेणं । दसकालियस्स चुण्णी पयाण रयणातो उवणत्था ॥३॥
रुयिरपद-सधिणियता छड्डियपुणरुत्तवित्थरपसगा । वक्खाणमंतरेणावि सिस्समतिबोधणसमत्था ॥४॥
ससमय-परसमयणयाण जं थ ण समाधितं पमादेणं । तं खमह पसाहेह य इय विण्णत्ती पवयणीणं ॥५॥
॥ दसकालियचुण्णी परिसमत्ता ॥

(१६) दशकालिकसूत्रचूर्णि वृद्धविवरणाख्या । अन्तः —

अज्झयणाणतर 'कालगओ समाधीए' जीवणकालो जस्स गतो समाहीए त्ति । जहा तेण एत्तिएण चेव ‥ … आराहगा भवंति त्ति ॥ दशवैकालिकचूर्णि सम्मत्ता ॥ ग्रन्थाग्रन्थ ७४०० ॥

(१७) उत्तराध्ययनचूर्णि । अन्तः —

वाणिजकुलसंभूतो कोडियगणितो य वज्जसाहीतो। गोवालियमहतरओ विक्खातो आसि लोगम्मि ॥१॥
ससमय-परसमयविऊ ओयस्सी देहियं सुगंभीरो । सीसगणसंपरिवुडो वक्खाणरतिप्पियो आसी ॥२॥
तेसिं सीसेण इमं उत्तरज्झयणाण चुण्णिखंडं तु । रइयं अणुग्गहत्थं सीसाणं मंदवुद्धीणं ॥३॥
जं एत्थं उस्सुत्तं अयाणमाणेण विरतितं होज्जा । तं अणुओगधरा मे अणुचिंतेउं समारेंतु ॥४॥
॥ षट्त्रिंशोत्तराध्ययनचूर्णी समाप्ता ॥ ग्रन्थाग्रं प्रत्यक्षरगणनया ५८५० ॥

(१८) नन्दीसूत्रचूर्णि । अन्तः —

णि रे ण ग म त्त ण ह स दा जि या (?) पसुपतिसंखगजट्ठिताकुला ।
कमट्ठिता धीमतचिंतियक्खरा फुडं कहेयंतऽभिधाण कत्तुणो ॥१॥

शकराज्ञो पञ्चसु वर्षशतेषु व्यतिक्रान्तेषु अष्टनवतेषु नन्द्यध्ययनचूर्णिः समाप्ता इति ॥ ग्रंथाग्रम् १५००॥

(१९) अनुयोगद्वारसूत्रचूर्णि । अन्तः —

चरणमेव गुणो चरणगुणो । अहवा चरणं चारित्रम्, गुणा खमादिया अणेगविधा, तेसु जो जहट्ठिओ साधू सो सव्वणयसम्मतो भवतीति ॥

॥ कृतिः श्रीश्वेताम्बराचार्यश्रीजिनदासगणिमहत्तरपूज्यपादानामनुयोगद्वाराणां चूर्णिः ॥

(२०) पाक्षिकसूत्रचूर्णि । अन्तः —

अनुष्टुप्भेदेन छंदसां ग्रंथाग्रं चत्वारि शतानि ४०० ॥

पाक्षिकप्रतिक्रमणचूर्णी समाप्तेति ॥ शुभं भवतु सकलसंघस्य मंगलं महाश्रीः ॥

१. ऊपर जिन बीस चूर्णियोंके आदि–अन्तादि अंशोंके उल्लेख दिये हैं, इनके अवलोकनसे प्रतीत होता है कि–प्रज्ञापनासूत्रके बारहवें शरीरपदकी चूर्णि श्री जिनभद्रगणि क्षमाश्रमणकृत है। आज इसकी कोई स्वतन्त्र हस्तप्रति ज्ञानभंडारोंमें उपलब्ध नहीं है, किन्तु श्री जिनदासगणि महत्तर और आचार्य श्री हरिभद्रसूरिने क्रमशः अपनी अनुयोगद्वारसूत्रकी चूर्णि और लघुवृत्तिमें इस चूर्णिको समग्र भावसे उद्धृत कर दी है, इससे इसका पता चलता है। श्री जिनभद्रगणि क्षमाश्रमणने प्रज्ञापनासूत्र पर सम्पूर्ण चूर्णि की हो, ऐसा प्रतीत नहीं होता है। इसका कारण यह है कि–प्राचीन जैन ज्ञानभंडारोंमें प्रज्ञापनासूत्रचूर्णिकी कोई हाथपोथी नहीं हैं। दूसरा यह भी कारण है कि–आचार्य श्री मलयगिरिने अपनी प्रज्ञापनावृत्तिमें सिर्फ शरीरपदकी वृत्तिके सिवा और कहीं भी चूर्णिपाठका उल्लेख नहीं किया है। अतः ज्ञात होता है कि श्री जिनभद्रगणि क्षमाश्रमणने सिर्फ प्रज्ञापनसूत्रके बारहवें शरीरपद पर ही चूर्णि की होगी। आचार्य मलयगिरिने अपनी वृत्तिमें इस चूर्णिका छः स्थानों पर उल्लेख किया है।

२. नन्दीसूत्रचूर्णि, अनुयोगद्वारचूर्णि और निशीथसूत्रचूर्णिके प्रणेता श्री जिनदासगणि महत्तर है जो इन चूर्णियोंके अन्तिम उल्लेखसे निर्विवाद रूपसे ज्ञात होता है। निशीथचूर्णिके प्रारम्भमें आपने अपने विद्यागुरुका शुभ नाम श्री प्रद्युम्न क्षमाश्रमण बतलाया है। संभव है कि आपके दीक्षागुरु भी ये ही हो। इन चूर्णियोंकी रचना जिनभद्रगणि क्षमाश्रमणके बादकी है। इसका कारण यह है कि–नन्दीचूर्णिमें चूर्णिकारने केवलज्ञान–केवलदर्शनविषयक युगपदुपयोग–एकोपयोग–क्रमोपयोगकी चर्चा की है एवं स्थान स्थान पर जिनभद्रगणिके विशेषावश्यक भाष्यकी गाथाओंका उल्लेख भी किया है। अनुयोगद्वारचूर्णिमें तो आपने श्री जिनभद्रगणिकी शरीरपदचूर्णिको साद्यन्त उद्धृत कर दी है। अतः ये तीनों रचनायें श्री जिनभद्रगणिके बादकी ही निर्विवाद सिद्ध हैं।

३. दशवैकालिकचूर्णिके कर्त्ता श्री अगस्त्यसिंहगणी हैं। ये आचार्य कौटिकगणान्तर्गत श्री वज्रस्वामीकी शाखामें हुए श्री ऋषिगुप्त क्षमाश्रमणके शिष्य है। इन दोनो गुरु-शिष्योंके नाम शाखान्तरवर्त्ति होनेके कारण पट्टावलियोंमें पाये नहीं जाते हैं। कल्पसूत्रकी पट्टावलीमें जो श्री ऋषिगुप्तका नाम है वे स्थविर आर्यसुहस्तिके शिष्य होनेके कारण एवं खुद वज्रस्वामीसे भी पूर्ववर्त्ती होनेसे श्री अगस्त्यसिंहगणिके गुरु ऋषिगुप्तसे भिन्न हैं। कल्पसूत्रकी स्थविरावलीका उल्लेख इस प्रकार है —

थेरस्स णं अज्जसुहत्थिस्स वासिट्ठसगुत्तस्स इमे दुवालस थेरा अंतेवासी अहावच्चा अभिण्णाया होत्था। तं जहा —

थेरे य अज्जरोहण १जसभद्दे २ मेहगणी ३ य कामिड्ढी ४ ।
सुट्ठिय ५ सुप्पडिबुद्धे ६ रक्खिय ७ तह रोहगुत्ते ८ य ॥१॥
इसिगुत्ते ९ सिरिगुत्ते १० गणी य बंभे ११ गणी य तह सोमे १२ ।
दस दो य गणहरा खलु एए सीसा सुहत्थिस्स ॥२॥

स्थविर आर्यसुहस्ति श्री वज्रस्वामीसे पूर्ववर्त्ती होनेसे ये ऋषिगुप्त स्थविर दशकालिकचूर्णिप्रणेता श्री अगस्त्यसिंहके गुरु श्री ऋषिगुप्त क्षमाश्रमणसे भिन्न हैं, यह स्पष्ट है । आवश्यकचूर्णि, जिसके प्रणेताके नामका कोई पता नहीं है, उसमें तपसंयमके वर्णनप्रसंगमें आवश्यकचूर्णिकारने इस प्रकार दशवैकालिकचूर्णिका उल्लेख किया है —

तवो दुविहो — बज्झो अब्भंतरो य । जधा दसवेतालियचुण्णीए चाउलोदणंतं (? चालणेदाणंतं) अलुद्धेणं णिज्जरट्ठं साधूसु पडिवायणीयं ८ । [आवश्यकत्वचूर्णि विभाग २ पत्र ११७ ]

आवश्यकचूर्णिके इस उद्धरणमें दशवैकालिकचूर्णिका नाम नज़र आता है । दशवैकालिकसूत्रके ऊपर दो चूर्णियाँ आज प्राप्त हैं — एक स्थविर अगस्त्यसिंहप्रणीत और दूसरी जो आगमोद्धारक श्री सागरानन्दसूरि महाराजने रतलामकी श्री ऋषभदेवजी केशरीमलजी जैन श्वेतांबर संस्थाकी ओरसे सम्पादित की है, जिसके कर्त्ताके नामका पता नहीं मिला है और जिसके अनेक उद्धरण याकिनीमहत्तरापुत्र आचार्य श्री हरिभद्रसूरिने अपनी दशवैकालिकसूत्रकी शिष्यहितावृत्तिमें स्थान स्थान पर वृद्धविवरणके नामसे दिये है । इन दो चूर्णियोमेंसे आवश्यकचूर्णिकारको कौनसी चूर्णि अभिप्रेत है, यह एक कठिन-सी समस्या हे । फिर भी आवश्यकचूर्णिके ऊपर उल्लिखित उद्धरणको गौरसे देखनेसे हम निर्णयके समीप पहुँच सकते है । इस उद्धरणमें "चाउलोदणंतं" यह पाठ गलत हो गया है । वास्तवमें "चाउलोदणंतं" के स्थानमें मूलपाठ "चालणेदाणंतं" ऐसा होगा । परन्तु मूलस्थानको बिना देखे ऐसे पाठोंके मूल आशयका पता न चलने पर केवल शाब्दिक शुद्धि करके संख्याबन्ध पाठोको विद्वानोंके गलत बनानेके संख्याबन्ध उदाहरण मेरे सामने हैं । दशवैकालिकसूत्रकी प्राप्त दोनों चूर्णियोंको मैंने बराबर देखी हैं, किन्तु "चाउलोदणंतं" का कोई उल्लेख उनमें नहीं पाया है और इसका कोई सार्थक सम्बन्ध भी नहीं है । दशवैकालिकसूत्रकी अगस्त्यसिंहीया चूर्णिमें तपके निरूपणकी समाप्तिके बाद "चालणेदार्णि" [पत्र १९] ऐसा चूर्णिकारने लिखा है, जिसको आवश्यकचूर्णिकारने "चालणेदाणंतं" वाक्य द्वारा सूचित किया है । इस पाठको बादके विद्वानोंने मूल स्थानस्थित पाठको बिना देखे गलत शाब्दिक सुधारा कर बिगाड दिया—ऐसा निश्चितरूपसे प्रतीत होता है । अतः मैं इस निर्णय पर आया हूँ कि -- आवश्यकचूर्णिकारनिर्दिष्ट दशवैकालिकचूर्णि अगस्त्यसिंहीया चूर्णि ही है । और इसी कारण अगस्त्यसिंहीया चूर्णि आवश्यकचूर्णिके पूर्वकी रचना है ।

आचार्य श्री हरिभद्रसूरिने अपनी शिष्यहितावृत्तिमें इस चूर्णिका खास तौरसे निर्देश नहीं किया है। सिर्फ रइवक्का सं० रतिवाक्या नामक दशवैकालिकसूत्रकी प्रथम चूलिकाकी व्याख्यामें [पत्र २७३-२] "अन्ये तु व्याचक्षते" ऐसा निर्देश करके अगस्त्यसिंहीया चूर्णिका मतान्तर दिया है। इसके सिवा कहीं पर भी इस चूर्णिके नामका उल्लेख नहीं किया है।

इस अगस्त्यसिंहीया चूर्णिमें तत्कालवर्ती संख्याबन्ध वाचनान्तर—पाठभेद, अर्थभेद एवं सूत्रपाठोंकी कमी—बेशीके काफी निर्देश हैं, जो अतिमहत्त्वके हैं।

यहाँ पर ध्यान देने जैसी एक बात यह है कि—दोनों चूर्णिकारोने अपनी चूर्णीमें दशवैकालिकसूत्रकी एक प्राचीन चूर्णी या वृत्तिका समान रूपसे उल्लेख रइवक्काचूलिकाकी चूर्णीमें किया है, जो इस प्रकार है—

"एत्थ इमातो वृत्तिगतातो पदुद्देसमेत्तगाधाओ। जहा—

दुक्खं च दुस्समाए जीविउं जे १ लहुसगा पुणो कामा २।
सातिबहुला मणुस्सा ३ अचिरट्ठाणं चिमं दुक्खं ४ ॥ १ ॥
ओमजणम्मि य खिंसा ५ वंतं च पुणो निसेवियं भवति ६।
अहरोवसपया वि य ७ दुलभो धम्मो गिहे गिहिणो ८ ॥ २ ॥
निवयंति परिकिलेसा ९ बंधो ११ सावज्जजोग गिहिवासो १३।
एते तिण्णि वि दोसा न होंति अणगारवासम्मि १०–१२–१४ ॥ ३ ॥
साधारणा य भोगा १५ पत्तेयं पुण्ण–पावफलमेव १६।
जीयमवि माणवाणं कुसग्गजलचंचलमणिच्चं १७ ॥ ४ ॥
णत्थि य अवेदयित्ता मोक्खो कम्मस्स निच्छओ एसो १८।
पदमट्ठारसमेतं वीरवयणसासणे भणितं ॥ ५ ॥"

अगस्त्यसिंहीया चूर्णी

दूसरी मुद्रित चूर्णीमें [पत्र ३५८] "एत्थ इमाओ वृत्तिगाधाओ। उक्तं च" ऐसा लिखकर ऊपर दी हुई गाथायें उद्धृत कर दी है।

इन उल्लेखोसे यह निर्विवाद है कि—दशवैकालिकसूत्रके ऊपर इन दो चूर्णियोसे पूर्ववर्ती एक प्राचीन चूर्णी भी थी, जिसका दोनो चूर्णिकारोंने वृत्ति नामसे उल्लेख किया है। चूर्णीको 'वृत्ति' कहनेका प्रघात प्राचीन है। इसमें यह भी कहा जा सकता है कि—आगमोंके ऊपर पद्य और गद्यमें व्याख्याग्रन्थ लिखनेकी प्रणालि अधिक पुराणी है। और इससे हिमवंतस्थविरावलीमें उल्लिखित निम्न उल्लेख सत्यके समीप पहुँचता है—

"तेषामार्यसिंहानां स्थविराणां मधुमित्रा-ऽऽर्यस्कन्दिलाचार्यनामानौ द्वौ शिष्यावभूताम्। आर्यमधुमित्राणां शिष्या आर्यगन्धहस्तिनोऽतीवविद्वांसः प्रभावकाश्चाभवन्। तैश्च पूर्वधरस्थविरोत्तंसोमास्वातिवाचकरचिततत्त्वार्थोपरि अशीतिसहस्रश्लोकप्रमाणं महाभाष्यं रचितम्। एकादशाङ्गोपरि चाऽऽर्यस्कन्दिलस्थविराणामुपरोधतस्तैर्विवरणानि रचितानि। यदुक्तं तद्रचिताऽऽचाराङ्गविवरणान्ते यथा—

थेरस्स महुमित्तस्स सेहेहिं तिपुव्वनाणजुत्तेहिं। मुणिगणविवंदिएहिं ववगयरायाइदोसेहिं ॥१॥
बंभद्दीवियसाहामउडेहिं गंधहत्थिविवुहेहिं। विवरणमेयं रइयं दोसयवासेसु विक्कमओ ॥२॥

आचाराङ्गसूत्रके इस गंधहस्तिविवरणका उल्लेख आचार्य श्री शीलाङ्कने अपनी आचाराङ्गवृत्तिके उपोद्घातमें भी किया है। कुछ भी हो; जैन आगमोके ऊपर व्याख्या लिखनेकी प्रणाली अधिक प्राचीन है।

४. उत्तराध्ययनसूत्रचूर्णिके प्रणेता कौटिकगणीय, वज्रशाखीय एवं वाणिजकुलीय स्थविर गोपालिक महत्तरके शिष्य थे। इस चूर्णिकारने चूर्णिमें अपने नामका निर्देश नहीं किया है। इनके निश्चित समयका पता लगाना मुश्किल है। तथापि इस चूर्णिमें विशेषावश्यकभाष्यकी स्वोपज्ञ टीकाका सन्दर्भ उल्लिखित होनेके कारण इसकी रचना जिनभद्रगणि क्षमाश्रमणके स्वर्गवासके बादकी है। विशेषावश्यक भाष्यकी स्वोपज्ञ टीका श्रीजिनभद्रगणि क्षमाश्रमणकी अन्तिम रचना है। छठे गणधरवाद तक इस टीकाका निर्माण होने पर आपका देहान्त हो जानेके कारण बादके समग्र ग्रंथकी टीकाको श्रीकोट्टार्यवादी गणी महत्तरने पूर्ण की है।

५. जीतकल्पबृहच्चूर्णिके प्रणेता श्रीसिद्धसेनगणी हैं। इस चूर्णीके अन्तमें आपने सिर्फ अपने नामके अतिरिक्त और कोई उल्लेख नहीं किया है। श्रीजिनभद्रगणि क्षमाश्रमणकृत ग्रन्थके ऊपर यह चूर्णी होनेके कारण इसकी रचना श्रीजिनभद्रगणिके बादकी स्वयंसिद्ध है। इस चूर्णीको टिप्पनककार श्रीश्रीचन्द्रसूरिने बृहच्चूर्णीनामसे दर्शाई है—

नत्वा श्रीमन्महावीरं परोपकृतिहेतवे। जीतकल्पबृहच्चूर्णेर्व्याख्या काचित्प्रकाश्यते ॥१॥

उपरिनिर्दिष्ट सात चूर्णीयोके अतिरिक्त तेरह चूर्णीयोंके रचयिताके नामका पता नहीं मिलता है। तथापि इन चूर्णीयोके अवलोकनसे जो हकीकत ध्यानमें आई है इसका यहाँ उल्लेख कर देता हूँ।

यद्यपि आचाराङ्गचूर्णी और सूत्रकृताङ्गचूर्णीके रचयिताओंके नामका पता नहीं मिला है तो भी आचाराङ्गचूर्णीमें चूर्णीकारने पंद्रह स्थान पर नागार्जुनीय वाचनाका उल्लेख किया है, उनमेंसे सात स्थान पर "भदंतनागज्जुणिया" इस प्रकार बहुमानदर्शक 'भदन्त' शब्दका प्रयोग किया है, इससे अनुमान होता है कि ये चूर्णीकार नागार्जुनसन्तानीय कोई स्थविर होने चाहिए। सूत्रकृताङ्गचूर्णीमें जहाँ जहाँ नागार्जुनीय वाचनाका उल्लेख चूर्णीकारने किया है वहाँ सामान्यतया

नागज्जुणिया इतना ही लिखा है। अतः ये दोनो चूर्णीकार अलग अलग ज्ञात होते हैं। सूत्रकृताङ्गचूर्णीमें जिनभद्रगणीके विशेषावश्यकभाष्यकी गाथाओं एवं स्वोपज्ञ टीकाके सन्दर्भ अनेक स्थान पर उद्धृत किये गये हैं, इससे इस चूर्णीकी रचना श्रीजिनभद्रगणिके बादकी है। परन्तु आचाराङ्गचूर्णीमें जिनभद्रगणिके कोई ग्रन्थका उल्लेख नहीं है, इस कारण इस चूर्णीकी रचना श्रीजिनभद्रगणिके पूर्वकी होनेका सम्भव अधिक है।

भगवतीसूत्रचूर्णीमें श्रीजिनभद्रगणीके विशेषणवतीग्रन्थकी गाथाओके उद्धरण होनेसे, और कल्पचूर्णीमें साक्षात् विसेसावस्सगभासका नाम उल्लिखित होनेसे इन दोनो चूर्णीयोंकी रचना निश्चित रूपसे श्रीजिनभद्रगणिके बादकी है।

दशासूत्रचूर्णीमें केवलज्ञान-केवलदर्शनविषयक युगपदुपयोगादिवादका निर्देश होनेसे यह चूर्णी भी श्रीजिनभद्रगणीके बादकी है।

आवश्यकचूर्णीके प्रणेताका नाम चूर्णीकी कोई प्रतिमें प्राप्त नहीं है। श्रीसागरानन्दसूरि महाराजने अपने सम्पादनमें इसको जिनदासगणिमहत्तरकृत बतलाई है। प्रतीत होता है कि — आपका यह निर्देश श्रीधर्मसागरोपाध्यायकृत तपागच्छीय पट्टावलीके उल्लेखको देख कर है, किन्तु वास्तवमें यह सत्य नहीं है। अगर इसके प्रणेता जिनदासगणि होते तो आप इस प्रासादभूत महती चूर्णीमें जिनभद्रगणीके नामका या विशेषावश्यकभाष्यकी गाथाओंका जरूर उल्लेख करते। मुझे तो यही प्रतीत होता है कि—इस चूर्णीकी रचना जिनभद्रगणिके पूर्वकी और नन्दीसूत्ररचनाके बादकी है। दशवैकालिकचूर्णी (वृद्धविवरण) में और व्यवहारचूर्णीमें श्रीजिनभद्रगणिकी कोई कृतिका उद्धरण नहीं है, अतः ये चूर्णीयाँ भी जिनभद्रगणि क्षमाश्रमणके पूर्वकी होनी चाहीए। जम्बूद्वीपकरणचूर्णी जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिकी चूर्णी मानी जाती है, किन्तु वास्तवमें यह जम्बूद्वीपके परिधि-जीवा-धनुःपृष्ठ आदि आठ प्रकारके गणितको स्पष्ट करनेवाले किसी प्रकरणकी चूर्णी है। वर्त्तमान इस चूर्णीमें मूल प्रकरणकी गाथाओंके प्रतीक मात्र चूर्णीकारने दिये है, अतः कुछ गाथाओका पता जिनभद्रीय बृहत्क्षेत्रसमासप्रकरणसे लगा है, किन्तु कितनीक गाथाओका पता नहीं चला है[१] इस चूर्णीमें जिनभद्रीय बृहत्क्षेत्रसमासकी गाथायें भी उद्धृत नज़र आती हैं, अतः यह चूर्णी उनके बादकी है।

यहां पर चूर्णीयोंके विविध उल्लेखोको लक्ष्यमें रख कर चूर्णीकारोंके विषयमें जो कुछ निवेदन करनेका था, वह करनेके बाद अंतमें यह लिखना प्राप्त है कि—प्रकाश्यमान इस नन्दीसूत्रचूर्णीके

---

१. "श्रीवीरात् १०५५ वि. ५८५ वर्षे याकिनीसूनुः श्रीहरिभद्रसूरिः स्वर्गभाक्। निशीथ-बृहत्कल्पभाष्याऽऽवश्यकादिचूर्णिकाराः श्रीजिनदासमहत्तरादयः पूर्वगतश्रुतधरश्रीप्रद्युम्नक्षमणादिशिष्यत्वेन श्रीहरिभद्रसूरितः प्राचीना एव यथाकालभाविनो बोध्याः। १११५ श्रीजिनभद्रगणिर्युगप्रधान। अयं च जिनभद्रीयध्यानशतककाराद्भिन्नः सम्भाव्यते।" इण्डियन एण्टीक्वेरी पु. ११. पृ २५३ ॥

[ सिरिदेववायगविरइयं "नंदीसुत्तं" मेंसे उद्धृत. ]

प्रणेता श्रीजिनदासगणिमहत्तर है, जिसका रचनासमय स्पष्टतया प्राप्त नहीं है, फिर भी आज नन्दीसूत्रचूर्णीकी जो प्रतियाँ प्राप्त हैं, उनके अंतमें संवत्का उल्लेख नज़र आता है, जो चूर्णीरचनाका संवत् होनेकी संभावना अधिक है। यह उल्लेख इस प्रकार है—

शकराज्ञः पञ्चसु वर्षशतेषु व्यतिक्रान्तेषु अष्टनवतेषु नन्द्यध्ययनचूर्णी समाप्ता इति।

अर्थात् शाके ५९८ (वि. सं. ७३३) वर्षमें नन्द्यध्ययनचूर्णी समाप्त हुई। इस उल्लेखको कितनेक विद्वान् प्रतिका लेखसमय मानते हैं, किन्तु यह उल्लेख नन्द्यध्ययनचूर्णीकी समाप्तिका अर्थात् रचनासमाप्तिका ही निर्देश करता है, लेखनकालका नहीं। अगर प्रतिका लेखनकाल होता तो 'समाप्ता' ऐसा न लिखकर 'लिखिता' ऐसा ही लिखा होता। इस प्रकार गद्यसन्दर्भमें रचना-संवत् लिखनेकी प्रथा प्राचीन युगमें थी ही, जिसका उदाहरण आचार्य श्रीशीलाङ्ककी आचाराङ्ग-वृत्तिमें प्राप्त है।

## सूत्र और चूर्णिकी भाषा

नन्दीसूत्र और उसकी चूर्णीकी भाषाका स्वरूप क्या है? इस विषयमें अभी यहाँ पर अधिक कुछ मैं नहीं लिखता हूँ। सामान्यतया व्यापकरूपसे मुझे इस विषयमें जो कुछ कहना था, मैंने अखिलभारतीय प्राच्यविद्यापरिषत्-श्रीनगरके लिये तैयार किये हुए मेरे "जैन आगमधर और प्राकृत वाङ्मय" नामक निबन्धमें कह दिया है, जो 'श्रीहजारीमल स्मृतिग्रन्थ' में प्रसिद्ध किया गया है, उसको देखनेकी विद्वानोंको सूचना है।

[ चूर्णिसहित 'नन्दीसूत्र', प्रस्तावनासे, वाराणसी, १९६६ ]

# नन्दीसूत्रके वृत्तिकार तथा टिप्पनकार*

## नन्दीसूत्रकार

नन्दीसूत्रके प्रणेता स्थविर देव वाचक है। इनके सम्बन्धमें जो कुछ कहनेका था वह चूर्णि सहित नन्दीसूत्रकी प्रस्तावनामें कह दिया है।

## लघुवृत्तिकार श्रीहरिभद्रसूरि

इस ग्रन्थाङ्कमें प्रकाश्यमान वृत्तिके प्रणेता याकिनीमहत्तराधर्मसूनु आचार्य श्रीहरिभद्रसूरि महाराज हैं। इनके विषयमें विद्वानोने अनेक दृष्टिसे विचार किया है और लिखा भी बहुत है। अतः यहाँ पर मुझे अधिक कुछ भी कहनेका नहीं है। जो कुछ कहनेका था, वह मैंने, श्री लालभाई दलपतभाई भारतीय सस्कृतिविद्यामन्दिरग्रन्थावलीके चतुर्थ ग्रन्थाङ्करूपमें प्रसिद्ध किये गये 'सटीक योगशतक और ब्रह्मसिद्धान्तसमुच्चय' की प्रस्तावनामें कह दिया है। अतः विद्वानोंसे प्रार्थना है कि उस प्रस्तावनाको देखें

## दुर्गपदव्याख्याकार श्री श्रीचन्द्रसूरि

इन ग्रन्थाङ्कमें सम्पादित नन्दीवृत्तिटिप्पनक, जिसका नाम ग्रन्थकारने **दुर्गपदव्याख्या** दिया है, इसके प्रणेता आचार्य श्री**श्रीचन्द्रसूरि** है। ये अपनेको **चन्द्रकुलीन** आचार्य श्री**शीलभद्रसूरि**के शिष्य श्री**धनेश्वराचार्य**के शिष्य बतलाते हैं।

इनका, आचार्यपदप्राप्तिकी पूर्वावस्थामें नाम **पार्श्वदेवगणि** था, ऐसा उल्लेख इन्हींकी रचित

---

* श्रीदेववाचकविरचितं नन्दीसूत्रम्— श्रीश्रीचन्द्राचार्यकृतदुर्गपदव्याख्या–अज्ञातकर्तृकविषमपदपर्यायाभ्यां समलङ्कृतया आचार्यश्रीहरिभद्रसूरिकृतया वृत्त्या सहितम् (प्रकाशक–प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी, वाराणसी, ई. स. १९६६) –यह सम्पादनकी प्रस्तावनासे उद्धृत.

पाटन–खेत्रवसी पाडाकी **न्यायप्रवेशपञ्जिका**की ताडपत्रीय प्रतिकी पुष्पिकामें पाया जाता है। जो इस प्रकार है —

**न्यायप्रवेश**शास्त्रस्य सद्वृत्तेरिह **पञ्जिका** स्वपरार्थं दृष्टा(दृब्धा) स्पष्टा **पार्श्वदेव**गणिनाम्ना ॥१॥
ग्रह९रस६रुद्रै११र्युक्ते विक्रमसंवत्सरेऽनुराधायाम्। कृष्णायां च नवम्यां फाल्गुनमासस्य निष्पन्ना ॥२॥
न्यायप्रवेशविवृतेः कृत्वेमां पञ्जिकां यन्मयाऽवाप्तम्। कुशलोऽस्तु तेन लोको लभतामवबोधफलमतुलम् ॥३॥
यावल्लवणोदन्वान् यावन्नक्षत्रमण्डितो मेरुः। खे यावच्चन्द्रार्कौ तावदियं पञ्जिका जयतु ॥४॥
शुभमस्तु सर्वजगतः परहितनिरता भवन्तु भूतगणाः। दोषाः प्रयान्तु नाशं सर्वत्र सुखी भवतु लोकः॥५॥

इति श्री**शीलभद्र**सूरिशिष्यसुगृहीतनामधेयश्रीम**द्धनेश्वरसूरि**शिष्यैः सामान्यावस्थाप्रसिद्धपण्डि-त**पार्श्वदेव**गण्यभिधानविशेषावस्थावाप्तश्री**श्रीचन्द्रसूरि**नामभिः स्वपरोपकारार्थं दृब्धा विषमपदभञ्जिका **न्यायप्रवेशकवृत्तेः पञ्जिका** परिसमाप्तेति ॥

आचार्य श्री श्रीचन्द्रसूरि, जिनका पूर्वावस्थामें **पार्श्वदेवगणि** नाम था, उन्होंने अपने गुरु श्री धनेश्वराचार्यको श्रीजिनवल्लभगणिविरचित सार्धशतकप्रकरण-अपरनाम-सूक्ष्मार्थविचारसारप्रकरणकी वृत्तिकी रचना और उसके संशोधनादिमें साहाय्य दिया था, ऐसा इस वृत्तिकी प्रशस्तिमें खुद वृत्तिकार गुरुने सूचित किया है। इस प्रशस्तिमें श्री श्रीचन्द्रसूरिकी गुरु-प्रगुरु आदि परम्पराका और वंशादिका उपयुक्त वर्णन होनेसे यह प्रशस्ति यहाँ दी जाती है —

सम्पूर्णनिर्मलकलाकलितं सदैव जाड्येन वर्जितमखण्डितवृत्तभावम्।
दोषानुषङ्गरहितं नितरां समस्ति **चान्द्रं** कुलं स्थिरमपूर्वशशाङ्कतुल्यम् ॥१॥
तस्मिँश्चरित्रधनधामतया यथार्थाः संजज्ञिरे ननु **धनेश्वरसूरि**वर्याः ॥
नीहारहारहरहारविकाशिकाशसंकाशकीर्त्तिनिवहैर्धवलीकृताशाः ॥२॥
ये निःसङ्गविहारिणोऽमलगुणा विश्रान्तविद्याधरव्याख्यातार इति क्षितौ प्रविदिता विद्वन्मनोमोदिनः।
येऽनुष्ठानिजनेषु साम्प्रतमपि प्राप्तोपमाः सर्वतस्तेभ्यस्तेऽ**जितसिंहसूरय** इहाभूवन् सतां सम्मताः ॥३॥
उद्दामधामभवजन्तुनिकामवामकामेभकुम्भतटपाटनसिंहपोताः।
श्री**वर्द्धमान**मुनिपाः सुविशुद्धबोधास्तेभ्योऽभवन् विशदकीर्तिवितानभाजः ॥४॥
लोकानन्दपयोधिवर्द्धनवशात् सद्वृत्ततासङ्गतैः सौम्यत्वेन कलाकलापकलनाच्छ्लाघ्योदयत्वेन च।
ध्वस्तध्वान्ततया ततः समभवँश्चन्द्रान्वयं सान्वयं कुर्वाणाः शुचिशालिनोऽत्र मुनिपाः श्री**शीलभद्रा**-
भिधाः ॥५॥
निःसङ्ख्यैरपि लब्धमुख्यगणनैराशाविकाशं सतां कुर्वाणैरपि सङ्कटीकृतदिगाभोगैर्गुणग्राहिकैः।
श्वेतैरप्यनुरञ्जितत्रिभुवनैर्येषां विशालैर्गुणैश्चित्रं कोऽपि यशःपटः प्रकटितः श्वेतो विचित्रैरपि ॥६॥

सत्तर्ककर्कशधियः सुविशुद्धबोधाः सुव्यक्तसूक्तशतमौक्तिकशुक्तिकल्पाः ।
तेषामुदारचरणाः प्रथमाः सुशिष्याः सद्बोऽभवन्नजितसिंहमुनीन्द्रवर्याः ॥७॥
तेषां द्वितीयशिष्या जाताः श्रीमद्धनेश्वराचार्याः । सार्द्धशतकस्य वृत्तिं गुरुप्रसादेन ते चक्रुः ॥८॥
शशि१मुनि७पशुपति११सङ्ख्ये वर्षे विक्रमनृपादतिक्रान्ते । चैत्रे सितसप्तम्यां समर्थितेयं गुरौ वारे॥९॥
युक्तायुक्तविवेचन-सशोधन-लेखनैकदक्षस्य । निजशिष्यसुसाहाय्याद् विहिता श्रीपार्श्वदेवगणेः ॥१०॥
प्रथमादर्शे वृत्तिं समलिखतां प्रवचनानुसारेण । मुनिचन्द्र-विमलचन्द्रौ गणी विनीतौ सदोद्युक्तौ ॥११॥
श्री चक्रेश्वरसूरिभिरतिपटुभिर्निपुणपण्डितोपेतैः । अणहिलपाटकनगरे विशोध्य नीता प्रमाणमियम् ॥१२॥

इस प्रशस्तिमें आचार्य श्री श्रीचन्द्रसूरिकी पूर्वजपरम्परा इस प्रकार है—




न्यायप्रवेशपञ्जिकाकी प्रशस्तिका ऊपर जो उल्लेख किया है उसके अंतमें 'श्रीश्रीचन्द्रसूरिका ही पूर्वावस्थामें पार्श्वदेवगणि नाम था' ऐसा जो उल्लेख है वह खुद ग्रन्थप्रणेताका न होकर तत्कालीन किसी शिष्य-प्रशिष्यादिका लिखा हुआ प्रतीत होता है। अस्तु, कुछ भी हो, इस उल्लेखसे इतना तो प्रतीत होता ही है कि—श्रीचन्द्राचार्य ही पार्श्वदेव गणि हैं या पार्श्वदेवगणी ही श्री श्रीचन्द्रसूरि हैं, जिनका उल्लेख धनेश्वराचार्यने सार्धशतकप्रकरणकी वृत्तिमें किया है।

## श्रीश्रीचन्द्रसूरिका अचार्यपद

श्रीश्रीचन्द्रसूरिका आचार्यपद किस संवतमें हुआ? इसका कोई उल्लेख नहीं मिलता है, फिर भी आचार्यपदप्राप्तिके बादकी इनकी जो ग्रन्थरचनायें आज उपलब्ध हैं उनमें सबसे पहली रचना निशीथचूर्णिविंशोदेशकव्याख्या है। जिसका रचनाकाल वि. सं. ११७४ है। वह उल्लेख इस प्रकार है—

सम्यक् तथाऽऽम्नायाभावादत्रोक्तं यदुत्सूत्रम् (?)। मतिमान्द्याद्वा किञ्चित् क्षन्तव्यं श्रुतधरैः कृपा-
कलितैः ॥१॥

श्रीशीलभद्रसूरिणां शिष्यैः श्रीचन्द्रसूरिभिः। विंशकोद्देशकव्याख्या दृब्धा स्वपरहेतवे ॥२॥
वेदाश्वरुद्रसङ्ख्ये ११७४ विक्रमसंवत्सरे तु मृगशीर्षे। माघसितद्वादश्यां समर्थितेयं रवौ वारे ॥३॥

निशीथचूर्णिविंशोद्देशकव्याख्याप्रशस्तिके इस उल्लेखको और इनके गुरु श्री धनेश्वराचार्यकृत सार्धशतकप्रकरणवृत्तिकी प्रशस्तिके उल्लेखको देखते हुए, जिसकी रचना ११७१ में हुई है और जिसमें **श्रीचन्द्राचार्य** नाम न होकर इनकी पूर्वावस्थाका पार्श्वदेवगणि नाम ही उल्लिखित है, इतना ही नहीं, किन्तु प्रशस्ति के ७ वें पद्यमें जो विशेषण इनके लिए दिये हैं वे इनके लिये घटमान होनेसे, तथा खास कर पाटन—खेत्रवसी पाडाकी न्यायप्रवेशपञ्जिकाकी प्राचीन ताडपत्रीय प्रतिके अंतमें उनके किसी विद्वान शिष्य-प्रशिष्यादिने—"सामान्यावस्थाप्रसिद्धपण्डितपार्श्वदेवगण्यभिधान-विशेषावस्थावाप्तश्रीश्रीचन्द्रसूरिनामभिः" ऐसा जो उल्लेख दाखिल किया है, इन सबका पूर्वापर अनुसंधान करनेसे इतना निश्चित रूपसे प्रतीत होता है कि—इनका आचार्यपद वि. सं. ११७१ से ११७४ के बिचके किसी वर्षमें हुआ है।

## ग्रन्थरचना

ग्रन्थरचना करनेवाले श्रीश्रीचन्द्राचार्य मुख्यतया दो हुए हैं। एक **मलधारगच्छीय** आचार्य श्री**हेमचन्द्रसूरि**के शिष्य और दूसरे **चन्द्रकुलीन** श्री **धनेश्वराचार्य**के शिष्य, जिनका पूर्वावस्थामें **पार्श्वदेव**गणि नाम था। मलधारी श्री श्रीचन्द्रसूरिके रचे हुए आज पर्यंतमें चार ग्रन्थ देखनेमें आये हैं—१ संग्रहणी प्रकरण २ क्षेत्रसमासप्रकरण ३ लघुप्रवचनसारोद्धारप्रकरण और ४ प्राकृत मुनिसुव्रतस्वामिचरित्र। प्रस्तुत नन्दीसूत्रवृत्तिदुर्गपदव्याख्याके प्रणेता चन्द्रकुलीन श्रीश्रीचन्द्राचार्यकी अनेक कृतियाँ उपलब्ध होती है, जिनके नाम, उनके अन्तकी प्रशस्तियोंके साथ यहां दिये जाते हैं—

(१) **न्यायप्रवेशपञ्जिका** और (२) **निशीथचूर्णिविंशोद्देशकव्याख्या**के नाम और प्रशस्तियोंका उल्लेख ऊपर हो चूका हैं। (३) **श्राद्धप्रतिक्रमणसूत्रवृत्ति**। रचना सवत् १२२२। प्रशस्ति—

कुवलयसद्विकासप्रदस्तमःप्रहतिपटुरमलबोधः। प्रस्तुततीर्थाधिपतिः श्री**वीरजिनेन्दु**रिह जयति ॥१॥
विजयन्ते हतमोहाः श्री**गौतम**मुख्यगणधरादित्याः। सन्मार्गदीपिकाः कृतसुमानसाः जन्तुजाड्यभिदः॥२॥
नित्यं प्राप्तमहोदयत्रिभुवनक्षीराब्धिरत्नोत्तमं, स्वज्योतिस्ततिपात्रकान्तकिरणैरन्तस्तमोभेदकम्।
स्वच्छातुच्छ**सिताम्बरै**कतिलकं बिभ्रत् सदा कौमुदं श्रीमत् **चन्द्रकुलं** समस्ति विमलं जाड्यक्षितिप्रत्य-
लम् ॥३॥

तस्मिन् सूरिपरम्पराक्रमसमायाता बृहत्प्राभवाः सम्यग्ज्ञानसुदर्शनातिविमलश्रीपद्मखण्डोपमाः।
सच्चारित्रविभूषिताः शमधनाः सद्धर्मकल्पांह्रिपा विख्याता भुवि सूरयः समभवन् श्रीशीलभद्राभिधाः॥४॥

ततश्च तेषां पदपद्महंसः, समग्रगच्छाभरणावतंसः। **धनेश्वरः** सूरिरभूत् प्रशस्यः, शिष्यः प्रभावप्रथितो यदीयः ॥५॥

निःशेषागमतर्कशास्त्रसकलालङ्कारसंविन्निधेर्यस्येन्दोरिवदीधितीर्वितमसो वाचोऽमृतस्यन्दिनीः। आस्वाद्यामितभक्तिसद्मभविकाः स्वात्मानमस्ताशुभं मन्यन्ते स्म सुरापवर्गरुचिरश्रीपात्रमत्युत्तमम् ॥६॥

**श्रीचन्द्रसूरि**नामा शिष्यस्तेषां बभूव गुरुभक्तः। तेन कृता स्पष्टार्था **श्राद्धप्रतिक्रमणवृत्ति**रियम् ॥७॥

करनयनसूर्यवर्षे १२२२ प्रातः पुष्यार्कमधुसितदशम्याम्। धृतियोगनवमकक्षे समर्थिता प्रकृतवृत्ति-रियम् ॥८॥

उत्सूत्रं यद् रचितं मतिदौर्बल्याद् कथञ्चनापि मया। तच्छोधयन्तु कृतिनोऽनुग्रहबुद्धिं मयि विधाय ॥९॥

यावत् सुमेरुशिखरी शिखरीकृतोऽत्र, नित्यैर्विभाति जिनबिम्बगृहैर्मनोज्ञैः।

**श्रीचन्द्रसूरि**रचिता भुवि तावदेषा, नन्द्यात् प्रतिक्रमणवृत्तिरधीयमाना ॥१०॥

प्रत्यक्षरं निरूप्यास्य ग्रन्थमानं विनिश्चितम्। श्लोकपञ्चाशदुत्तरशतान्येकोनविंशतिः ॥११॥

॥ ग्रन्थाग्रम् १९५० ॥

(४) **जीतकल्पबृहच्चूर्णिदुर्गपदव्याख्या**। रचनासंवत् १२२७। प्रशस्ति—

इति **जीतकल्पचूर्णि**विषया व्याख्या समाप्ता।

**जीतकल्पबृहच्चूर्णौ व्याख्या** शास्त्रानुसारतः। **श्रीचन्द्रसूरि**भिर्दब्धा स्व-परोपकृतिहेतवे ॥१॥

मुनि-नयन-तरणिवर्षे १२२७ श्री**वीरजिन**स्य जन्मकल्याणे। प्रकृतग्रन्थकृतिरियं निष्पत्तिमवाप रविवारे ॥२॥

सङ्घ-चैत्य-गुरूणां च सर्वार्थप्रविधायिनः। **वशाऽभयकुमार**स्य वसतौ दब्धा सुबोधकृत् ॥३॥

एकादशशतविंशत्यधिकं श्लोकप्रमाणग्रन्थाग्रम्। ग्रन्थकृतिः प्रविवाच्या मुनिपुङ्गवसूरिभिः सततम् ॥४॥

यदिहोत्सूत्रं किञ्चिद् दब्धं छद्मस्थबुद्धिभावनया। तन्मयि कृपानुकलितैः शोध्यं गीतार्थविद्वद्भिः ॥५॥

समाप्ता चेयं श्री**शीलभद्र**प्रभु-श्री**धनेश्वरसूरि**पादपद्मचञ्चरीकश्रीश्री**चन्द्रसूरि**सङ्ग्रचिता **जीतकल्पबृहच्चूर्णिदुर्गपद**विषया निशीथादिशास्त्रानुसारतः सम्प्रदायाच्च सुगमा **व्याख्ये**ति।

यावल्लवणोदन्वान् यावन्नक्षत्रमण्डितो मेरुः। खे यावच्चन्द्रार्कौ तावदियं वाच्यतां भव्यैः ॥१॥

(५) **नन्दीसूत्रलघुवृत्तिदुर्गपदव्याख्या**। प्रशस्ति—

श्री**धनेश्वर**सूरीणां पादपद्मोपजीविना। **नन्दिवृत्तौ** कृता व्याख्या **श्रीमच्छ्रीचन्द्रसूरिणा** ॥१॥

इति समाप्ता श्री**शीलभद्र**प्रभु-श्री**धनेश्वरसूरि**शिष्यश्रीश्री**चन्द्रसूरि**विरचिता **नन्दिटीकाया दुर्गपदव्याख्या** ॥ नन्दिवृत्तिदुर्गपदव्याख्यान्ते।

(६) **सुखबोधा सामाचारी** प्रशस्ति —

इच्चेसा गिहत्थसाहुसत्थाणुट्ठाणविहिपदरिसणपरा **सिरिसीलभद्दसूरि-धणेसरसूरि**सिस्ससिरि-**चंदसूरि**समुद्धरिया सुहबोहा सामायारी सम्मत्ता । इति बहुविधप्रतिष्ठाकल्पान् संवीक्ष्य समुद्धृतेयं श्री**श्रीचन्द्रसूरिणा** ॥ समुच्चयग्रन्थाग्रम् १३८६ ॥

कमलवने पाताले क्षीरोदे संस्थिता यदि स्वर्गे । भगवति ! कुरु सान्निध्यं बिम्बे श्रीश्रमणसङ्घे च ॥१॥

॥ इति श्रीसुखबोधा सामाचारी समाप्ता ॥

सं. १३०० माघ शुदि १० गुरौ श्रीचन्द्रगच्छे **मण्डनीयशुद्धाङ्कसूरि**भिर्लिखापिता ।

(७) **निरयावलिकादिपञ्चोपाङ्गसूत्रवृत्ति** । रचना सं. १२२८ । प्रशस्ति —

इति श्री**श्रीचन्द्रसूरि**विरचितं **निरयावलिकाश्रुतस्कन्धविवरणं** समाप्तमिति । निरयावलिकादिपञ्चोपाङ्गसूत्रवृत्तिग्रन्थाग्रम् ६३७ ॥

वसु-लोचन-रविवर्षे १२२८ श्री**मच्छ्रीचन्द्रसूरि**भिर्दृब्धा ।
**आभडवसाकवसतौ निरयावलिशास्त्रवृत्तिरियम्** ॥१॥

(८) **पिण्डविशुद्धिप्रकरणवृत्ति** । रचना संवत् ११७८ । प्रशस्ति —

समाप्तेयं श्री**श्रीचंद्रसूरि**विरचिता सूक्ष्मपदार्थनिष्कनिष्कषणपट्टकसन्निभप्रतिम**जिनवल्लभा**भिधानाऽऽचार्यदृब्ध**पिण्डविशुद्धि**शास्त्रस्य वृत्तिः ॥

यच्चक्रे **जिनवल्लभो** दृढमतिः पिण्डैषणागोचरं, प्रज्ञावर्जितमानवोपकृतये प्राज्यार्थमल्पाक्षरम् ।
शास्त्रं **पिण्डविशुद्धि**संज्ञितमिदं **श्रीचन्द्रसूरिः** स्फुटां, तद्वृत्तिं सुगमां चकार तनुधीः **श्रीदेवतानु**-ग्रहात् ॥१॥

वसु-मुनि-रुद्रैर्युक्ते विक्रमवर्षे ११७८ रवौ समाप्येषा । कृष्णैकादश्यां कार्तिकस्य योगे प्रशस्ते च ॥२॥
अस्यां चतुःसहस्राणि शतानां च चतुष्टयम् । प्रत्यक्षरप्रमाणेन श्लोकमानं विनिश्चितम् ॥३॥

ग्रं० ४४०० ॥

ऊपर श्री श्रीचन्द्रसूरिकी जिन आठ कृतियोंके नाम उनकी प्रशस्तियोंके साथ उल्लिखित किये हैं, उनको देखनेसे यह स्पष्ट होता है कि—प्रारम्भकी छः रचनायें चन्द्रकुलीन आचार्य श्री धनेश्वरके शिष्य श्री श्रीचन्द्रसूरिकी ही हैं । सातवीं निरयावल्यादिपंचोपांगव्याख्या भी अनुमान इन्हींकी रचना मानी जाती है । आठवीं पिण्डविशुद्धिप्रकरणवृत्तिकी रचना इन्हीं आचार्यकी है या नहीं, यह कहना जरा कठिन है । क्यों कि इस रचनामें वृत्तिकारने "श्रीदेवतानुग्रहात्" ऐसा उल्लेख किया है, जो दूसरी कोई कृतिमें नहीं पाया जाता है । यद्यपि रचनाकाल ऐसा है, जो अपनेको इन्हीं आचार्यकी

रचना होनेकी ओर आकर्षण करता है। फिर भी इस बातका वास्तविक निर्णय मैं तज्ज्ञ विद्वानोंके पर छोड देता हूँ।

ऊपर मैंने श्री श्रीचन्द्राचार्यकी रचनाओंके नाम और उनके अन्तकी प्रशस्तियोंका उल्लेख किया है, उनको देखते ही विद्वानोंके दिलमें एक कल्पना जरूर ऊठेगी कि इन आचार्यकी विक्रम संवत् ११६९, ११७४, ११७८, ११८०, १२२२, १२२७, १२२८ आदि संवतमें रची हुई जो कृतियाँ पाई गई हैं उनमें सं. ११८० बाद एकदम उनकी रचना सं. १२२२ में आ जाती है, तो क्या ये आचार्य चालीस वर्षके अंतरमें निष्क्रिय बैठे रहे होंगे? जरूर यह एक महत्त्वका प्रश्न है, किन्तु अन्य साधनोंके अभावमें इस समयमें इतना ही जवाब दे सकता हूँ कि — प्राचीन ग्रन्थोंकी सूची बृहट्टिप्पनिकामें, जैनग्रन्थावली आदिमें १ श्रमणप्रतिक्रमणसूत्रवृत्ति, २ जयदेवछन्दःशास्त्रवृत्ति-टिप्पनक, ३ सनत्कुमारचरित र. सं. १२१४ ग्रं. ८१२७ आदि नाम पाये जाते हैं। इसी तरह इनकी और कृतियाँ जरूर होंगी, किन्तु जब तक ऐसी कृतियाँ कहीं भी देखने-सुननेमें न आयें तब तक इनके विषयमें कुछ कहना उचित प्रतीत नहीं होता है। परन्तु यह तो निर्विवाद है कि — बिचके वर्षोंमें रची हुई इनकी ग्रन्थकृतियाँ अवश्यमेव होनी चाहिए।

पाटन — श्रीहेमचन्द्राचार्य जैन ज्ञानमंदिरस्थित श्रीसंघजैनज्ञानभंडार क्रमांक १०२३ वाली प्रकरणपुस्तिकामें श्री श्रीचन्द्राचार्यकृत अनागतचतुर्विंशतिजिनस्तोत्र है, जो यहां उपयुक्त समझ कर दिया जाता है, किन्तु यह कृति कौनसे श्रीचन्द्राचार्यकी है यह कहना शक्य नहीं है। स्तोत्र —

वीरवरस्स भगवओ वोलियचुलसीयवरिससहसेहिं। **पउमाई** चउवीसं जह हुंति जिणा तहा थुणिमो ॥१॥
पढमं च **पउमनाहं सेणियजीवं** जिणेसरं नमिमो। बीयं च **सूरसेणं** वंदे जीवं **सुपासस्स** ॥२॥
तइयं **सुपासनामं उदायजीवं** पणट्ठभववासं। वंदे **सयंपभजिणं पुट्टिलजीवं** चउत्थमहं ॥३॥
**सव्वाणुभूयनामं दढउजीवं** च पंचमं वंदे। छट्ठं **देवसुयजिणं** वंदे जीवं च **कित्तिस्स** ॥४॥
सत्तमयं **उदयजिणं** वंदे जीवं च **संखनामस्स**। **पेढालं** अट्ठमयं **आणंदजियं** नमंसामि ॥५॥
**पुट्टिलजिणं** च नवमं **सुरकयसेवं सुनंदजीवस्स**। **सयकित्तिजिणं** दसमं वंदे **सयगस्स** जीवं ति ॥६॥
एगारसमं **मुणिसुव्वयं** च वंदामि **देवईजीवं**। बारसमं **अममजिणं सच्चइजीवं** जगपईवं ॥७॥
**निक्कसायं** तेरसमं वंदे जीवं च **वासुदेवस्स**। **बलदेवजियं** वंदे चउदसमं **निप्पुलाईजिणं** ॥८॥
**सुलसाजीवं** वंदे पनरसमं **निम्ममत्तनामाणं**। **रोहिणिजीवं** नमिमो सोलसमं **चित्तगुत्तं** ति ॥९॥
सत्तरसमं च वंदे **रेवइजीवं समाहिजिणनामं**। **संवरमट्ठारसमं सयालिजीवं** पणिवयामि ॥१०॥
**दीवायणस्स** जीवं **जसोहरं** वंदिमो इगुणवीसं। **कन्हजियं** गयतन्हं वीसइमं **विजयमभिवंदे** ॥११॥
वंदे इगवीसइमं **नारयजीवं** च **मल्लिनामाणं**। **देवजिणं** बावीसं **अंबडजीवस्स** वंदे हं ॥१२॥
**अमरजियं** तेवीसं **अणंतविरियामिहं** जिणं वंदे। तह **साइबुद्धजीवं** चउवीसं **भद्दजिणनामं** ॥१३॥

उस्सप्पिणीए चउवीसजिणवरा कित्तिया सनामेहिं । **सिरिचंदसूरि**नामेहिं सुहयरा हुंतु सयकालं ॥१४॥

॥ इति अनागतचतुर्विंशतिजिनस्तोत्रम् ॥

यहां पर एक बातको स्पष्ट करना अति आवश्यक है कि — प्राकृत **पृथ्वीचन्द्रचरित**के प्रणेता **चन्द्रकुलीन श्रीशान्तिसूरि**जीने अपने इस चरितकी मंगलगाथामें सूचित किया है कि — '**धनेश्वरा**चार्यकी अर्थगम्भीर वाणीका आपके ऊपर बडा प्रभाव पडा है' और इसी चरितकी प्रशस्तिमें आपने लिखा है कि — चन्द्रकुलीन श्री **सर्वदेव**सूरिके स्वहस्तसे दीक्षा पाने वाले श्री **श्रीचन्द्राचार्य**की कृपासे आपको आचार्यपद प्राप्त हुआ है । वह मंगलगाथान्तर्गत गाथा और प्रशस्ति इस प्रकार हैं।

मंगलगाथान्तर्गतगाथा —

जन्नाणधणलवेणं ववहरमाणा वयं मइदरिद्दा । करिमो परोवयारं तेसि नमो गुरु **धणेसाणं** ॥१०॥

प्रशस्ति —

आसी कुंदिंदुसुद्धे विउल**ससि**कुले चारुचारित्तपत्तं सूरी **सेयंबराणं** वरतिलयसमो **सव्वदेवा**भिहाणो ॥
नाणासूरिप्पसाहापहियसुमहिमो कप्परुक्खो व्व गच्छो जाओ जत्तो पवित्तो गुणसुरसफलो सुप्पसिद्धो जयम्मि ॥१॥

तेसिं चाऽऽसी सुयजलनिही खंतदंतो पसंतो, सीसो वीसो सियगुणगणो **नेमिचंदो** मुणिंदो ।
जो विक्खाओ पुहइवलए सुग्गचारी विहारी, मन्ने नो से मिहिर-ससिणो तेय-कंतीहिं तुल्ला ॥२॥
तेसिं च सीसो पयईजडप्पा, अदिट्ठपुव्विल्लविसिट्ठसत्थो ।
परोवयारेक्करसावियञ्ञो, जाओ निसग्गेण कइत्तकोड्डी ॥३॥
जो **सव्वदेव**मुणिपुंगवदिक्खिएहिं, साहित्त-तक्क-समएसु सुसिक्खिएहिं ।
संपाविओ वरपयं **सिरिचंदसूरि**पुज्जेहिं पक्खमुवगम्म गुणेसु भूरि ॥४॥
संवेगंवुनिवाणं एयं **सिरिसंतिसूरि**णा तेणं । वज्जरियं वरचरियं **मुणिचंद**विणेयवयणाओ ॥५॥
जइ किंचि अजुत्तं वुत्तमेत्थ मइजड्ड-रहसवित्तीहिं । तमणुग्गहबुद्धीए सोहेयव्वं छइल्लेहिं ॥६॥
इगतीसाहियसोलससएहिं वासाण निव्वुए वीरे । कत्तियचरिमतिहीए कित्तियरिक्खे परिसमत्तं ॥७॥

ऊपर दी गई पृथ्वीचन्द्रचरितकी मंगलगाथान्तर्गत दसवीं गाथा और उसकी प्रशस्तिको देखनेसे यह प्रतीत होता है कि — प्राकृत पृथ्वीचन्द्रचरितके प्रणेता आचार्य श्रीशान्तिसूरिके हृदयपर श्रीधनेश्वराचार्यके अर्थगंभीर विचारोका भारी प्रभाव पडा है और श्री श्री चन्द्राचार्य, जो साहित्य, तर्क और सिद्धान्तके पारंगत थे, उनकी कृपासे आपको आचार्यपद प्राप्त हुआ था। इस प्रकार यहाँ पर इस आचार्ययुगलके नामोको सुनते ही यह भी संभावना हो आती है कि — ये दो आचार्य, सार्धशतक-प्रकरणवृत्ति आदिके प्रणेता श्री धनेश्वराचार्य और न्यायप्रवेशपञ्जिका निशीथविंशोद्देशक-व्याख्या आदिके प्रणेता पार्श्वदेवगणि अपरनाम श्री श्रीचन्द्राचार्य, गुरु – शिष्यकी जोडी हो!। परन्तु

पूर्वापर उल्लेखोंका अनुसंधान करनेसे प्रतीत होता है कि—**पृथ्वीचन्द्रचरितमें** निर्दिष्ट **श्रीधनेश्वराचार्य** और श्री **श्रीचन्द्राचार्य** जुदा है। इसका कारण यह है कि — यद्यपि पृथ्वीचन्द्रचरितमें निर्दिष्ट धनेश्वराचार्य कौन थे? किनके शिष्य थे? यह स्पष्ट नहीं है, तो भी श्री श्रीचन्द्राचार्य, जिनकी सहायसे श्री शान्तिसूरिको सूरिपद प्राप्त हुआ था, वे चन्द्रकुलीन श्री सर्वदेवसूरिके हस्तसे दीक्षा पाये थे, ऐसा तो इस प्रशस्तिमें साफ उल्लेख है, इससे ज्ञात होता है कि — पार्श्वदेवगणि अपरनाम श्री श्रीचन्द्राचार्यसे पृथ्वीचन्द्रचरितनिर्दिष्ट श्रीचन्द्राचार्य भिन्न हैं। दूसरी बात यह भी है कि—पार्श्वदेवगणि अपरनाम श्री श्रीचन्द्राचार्यका आचार्यपद, मैं ऊपर लिख आया हूँ तदनुसार, वि. सं. ११७१ से ११७४ के बीचके किसी भी वर्षमें हुआ है; तब पृथ्वीचन्द्रचरितकी रचना वीरसंवत् १६३१ अर्थात् विक्रमसंवत् ११६१ में हुई है, जिस समय शान्त्याचार्यको आचार्यपदप्रदानकरनेके लिये सहायभूत होनेवाले श्री श्रीचन्द्राचार्य प्रौढावस्थाको पा चूके थे। अतः ये धनेश्वराचार्य और श्रीचन्द्राचार्य प्रस्तुत नन्दीसूत्रवृत्तिदुर्गपदव्याख्याकार श्रीचन्द्राचार्य और उनके गुरु धनेश्वराचार्यसे भिन्न ही हो जाते हैं।

इस प्रकार यहाँ नन्दिवृत्तिदुर्गपदव्याख्याकार चन्द्रकुलीन श्री श्रीचन्द्राचार्यका यथासाधनप्राप्त परिचय दिया गया है।

## मलधारी श्रीहेमचन्द्रसूरिकृत नन्दिटिप्पनक

इस नन्दिवृत्तिके ऊपर मलधारगच्छीय आचार्य श्रीहेमचन्द्रसूरिकृत टिप्पनक भी था, जो आज प्राप्त नहीं है। आज पर्यंतमें मैंने संख्यावन्ध ज्ञानभंडारोको देखे है, इनमेंसे कोई ज्ञानभंडारमें वह देखनेमें नहीं आया है। फिर भी आपने इस टिप्पनककी रचना की थी—इसमें कोई संशय नहीं है। खुद आपने ही विशेषावश्यकमहाभाष्यवृत्तिके प्रान्त भागमें अपनी ग्रन्थरचनाओंका उल्लेख करते हुए इस रचनाका भी निर्देश किया है जो इस प्रकार है—

इह संसारवारांनिधौ मां निमग्नं....अवलोक्य कोऽपि....महापुरुषः....चारित्रमयं महायानपात्रं समर्पयामास। भणितवांश्च—भो महाभाग! समधिरोह त्वमस्मिन् यानपात्रे। समारूढश्चात्र....भवजलधिमुत्तीर्य प्राप्स्यसि **शिवरत्नद्वीपम्**। समर्पितं च मम तेन महापुरुषेण सद्भावनामञ्जूषायां प्रक्षिप्य **शुभमनो**नामकं महारत्नम्। अभिहितं च मां प्रति — रक्षणीयमिदं प्रयत्नतो भद्र!।........एतदभावे तु सर्वमेतत् प्रलयमुपयाति। अत एव तव पृष्ठतः सर्वादरेणैतदपहरणार्थं लगिष्यन्ति ते मोहराजादयो दुष्टतस्कराः।.... ...'रे रे तस्कराधमाः! किमेतदारब्धम्? स्थिरीभूय लगत लगत सर्वात्मना' इति ब्रुवाणो मोहचरटचक्रवर्ती ससैन्य एवाऽऽरब्धो युगपत् प्रहर्तुम्। केचित्वतीवच्छलघातिनो मोहसैनिका'........ जर्जरयन्ति सद्भावनाङ्गानि। ततो मया तस्य परमपुरुषस्योपदेशं स्मृत्वा विरचय्य झटिति निवेशितमा**वश्यकटिप्पनका**भिधानं सद्भावनामञ्जूषायां नूतनफलकम्, ततोऽपरमपि

